प्रकृति और पुरुष इन दोनों को ही तुम अनादि जानो ॥१६॥

**भेदव्यपदेशाच्च** ॥ वेदान्त० अध्या० १ पाद १ सू० ॥१७॥

**अस्मिन्नस्य च तद्योगंशास्ति** ॥ वे० १ । १ । १९ ॥

**अन्तस्तद्धर्मोपदेशात्** ॥ १ । १ । २० ॥

**भेदव्यपदेशाच्चान्यः** ॥ १ । १ । २१ ॥

ब्रह्म और जीव के भेदव्यपदेश होने से ॥ १७ ॥

इस जीव में ब्रह्म का संयोग वेदान्त शासन करता है ॥१९॥ जीव के भीतर ब्रह्म का धर्म उपदेश होने से ॥२०॥ और भेदव्यपदेश होने से जीव ब्रह्म से न्यारा है ॥

**गुहां प्रविष्टावात्मानौ हि तद्दर्शनात्** ॥ वेदा० १।२।११॥

निश्चय करके दोनों जीवात्मा और परमात्मा शरीर की गुहा में प्रवेश किये हैं क्योंकि दोनों का दर्शन होता है ॥११॥ इन प्रमाणों से स्पष्ट होता है कि चेतनाचेतन शरीर विशिष्ट परब्रह्म नारायण ही सब है। अथवा। यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि 'उत' का विकल्प अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर अमरकोश में लिखा है कि –

**उताप्यर्थ विकल्पयोः** ॥ अमर० कां० ३ व० ३ श्लो० २४३॥

समुच्चय और विकल्प में उत शब्द का प्रयोग होता है ॥२४३॥ इस अमरकोश के प्रमाण से "उत" का अर्थ विकल्प होता है। । सायुज्यादिचतुर्विधमोक्षके ।



अब यहाँ पर यह शंका होती है कि "अमृत" शब्द का अर्थ मोक्ष कैसे होता है? इसका समाधान यह है कि—

**मुक्तिः कैवल्य निर्वाण श्रेयो निःश्रेयसामृतम्**
**मोक्षोऽपवर्गः** ॥१७॥ अमरको० कां० १ व० ९ श्लो० ६॥

मुक्ति १ कैवल्य २ निर्वाण ३ श्रेयस् ४ निःश्रेयस् ५ अमृत ६ ॥६॥ मोक्ष ७ अपवर्ग ८ ॥७॥ ये मोक्ष के नाम हैं। इस अमरकोश के प्रमाण से "अमृत" शब्द का अर्थ मोक्ष होता है "अमृतत्वस्य" यहाँ पर ॥ त्वतलोर्गुणवचनस्य ॥ इस वार्तिक से त्व प्रत्यय होता है। और ॥ नञ् ॥ २ । २ । ६ ॥ इस सूत्र से समास होने पर ॥ न लोपो नञः ॥६।३।७३॥ इस सूत्र से न लोप होता है। अधिपति स्वामीपरब्रह्मनारायण। यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि—"ईशान शब्द" का अर्थ परब्रह्म नारायण कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**॥ ईशानो भूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते ॥**
**ईशानोभूतभव्यस्य स एवाद्य स उश्वः ॥१३॥**

कठो० अध्या० २ वल्ली० ४ मं० १२ ॥

भूत भविष्यत् आदि तीनों काल का नियामक वह नारायण है उसको जानकर तिससे नहीं रक्षा कराना चाहता है ॥१२॥ भूत भविष्य आदि का नियामक वह परब्रह्मनारायण है और वही निश्चय करके इस समय वर्त्तमान है तथा वही नारायण कल भी रहेगा ॥१३॥

**सर्वस्य प्रभुमीशानं सर्वस्य शरणं बृहत् ।**

श्वेता० अ० ३ मं० १७॥

सब संसार के स्वामी, सब चर अचर के नियामक, सबके बड़ा रक्षक, नारायण भगवान् को जानता है ॥१७॥

**तमीशानं वरदं देवमीड्यं निचाय्येमां शान्तिमत्यन्तमेति**

श्वे० अध्या० ४ श्रु० ११॥

सब को स्तुति करने योग्य, सबके नियामक सबको वर देनेवाले उस दिव्यदेव नारायण को जानकर यह जीव इस परा शान्ति को प्राप्त करता है ॥११॥

**ईशानः प्राणदः प्राणः** महाभा० अनुशा० विष्णुस० श्लो० ८॥

ईशान १ प्राणद २ प्राण ३ ये नारायण के नाम हैं ॥८॥ इन प्रमाणों से और —

**श्रीश्चते लक्ष्मीश्च पत्न्यौ** यजुर्वे० अ० ३१ मं० २२ ॥

भू देवी और लक्ष्मी देवी आपकी स्त्री हैं ॥२२॥ इस स्तुति से लक्ष्मीपति नारायण के सिद्ध होने से परमैश्वर्य युक्त परब्रह्म का ही वाचक "ईशान" शब्द है। क्योंकि अदादि पठित "ईश ऐश्वर्ये" इस धातु से "आनच्" प्रत्यय होकर ईशान शब्द निष्पन्न होता है। इन पूर्वोक्त प्रमाणों से ईशान शब्द का अर्थ परब्रह्म नारायण होता है। अब यहाँ पर मोक्ष के विषय में बहुत से लोग यह कहते हैं कि मोक्ष से भी जीव फिर से लौट आते हैं। इस विषय में यह कहना है कि मोक्ष होने पर फिर से कभी जीव जन्म मरण नहीं



लेते हैं। इस विषय में अधोलिखित प्रमाणों को कृपया सज्जन लोग अवलोकन करें।

**न मुक्तस्य पुनर्बन्धयोगोऽप्यनावृत्तिश्रुतेः** ॥ सांख्य०अ० ६ सू० १७ ॥

मुक्त जीव को फिर से बन्धन का संयोग नहीं होता है अनावृत्ति अर्थात् नहीं लौटते हैं, ऐसी श्रुति होने से ॥१७॥

**तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्गः** ॥ न्याय०अ० १ आह्नि० १ सू० २२॥

दुःख जन्म प्रभृति दोष मिथ्याज्ञान को अत्यन्त जो निवृत्ति है उसको मोक्ष कहते हैं ॥२२॥

**अनावृत्तिः शब्दादनावृत्तिः शब्दात्** वेदान्त० अ० ४ पा० ४ सू० २२॥

मुक्त जीव फिरसे नहीं लौटते हैं शब्द प्रमाण होने से ॥२२॥

**धीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति** । केनोप०खं०१श्रु०२

धीर ज्ञानी पुरुष इस लोक से जाकर अमृत होते हैं अर्थात् फिर से नहीं मरते हैं ॥२॥

**यज् ज्ञात्वा मुच्यते जन्तुरमृतत्वं च गच्छति ।**

॥ कठो० अ० २ व० ६ श्रु० ८ ॥

जिसको जानकर जीव संसार बन्धन से छूटता है और अमृतत्व को प्राप्त करता है ॥८॥

**य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति** ॥ कठ० अ० २ व० ६ मं० ६॥

जो कोई इस परब्रह्मनारायण को जानते हैं वे अमृत होते हैं ॥६॥

**एतस्मान्न पुनरावर्तन्ते** ॥ प्रश्नो० प्रश्न० १ मं० १०॥

इस मोक्ष स्थान से फिर मुक्तजीव नहीं लौटते हैं ॥१०॥

**तरति शोकं तरति पाप्मानं गुहाग्रन्थिभ्यो विमुक्तोऽमृतो भवति** ॥ मु० ३ खं० २ मं० ९ ॥

शोक और पाप को तर कर हृदय के गांठों से छूट कर अमृत होता है ॥६॥

**न च पुनरावर्तते न च पुनरावर्तते ।**

छन्दो० अ० ८ प्रपा० ८ खं० १५ मं० १ ॥

मुक्त जीव फिर जन्म मरण चक्र में नहीं लौटता है, नहीं लौटता है ॥९॥

**तेषु ब्रह्मलोकेषु पराः परावतो वसन्ति तेषां न पुनरावृत्तिः**

वृहदा० अ० ६ ब्रा० २ कं० १५ ॥

मुक्त जीव ब्रह्मलोक में निवास करते हैं फिर से उन लोगों का जन्म मरण में नहीं लौटना होता है।

**ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः** श्वे० अ० १ मं० ८॥

नारायण देव को जानकर पुण्य पाप रूप सब बन्धनों से छूट जाता है ॥८॥



**वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात् तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्थाविद्यतेऽयनाय ॥**

यजु० अ० ३१ मं० १८ ॥

मैं इस सब से उत्कृष्ट प्रकाश स्वरूप हिरण्मयाकार अन्धकार से परे पुरुष-नारायण को जानता हूँ। उस श्रीमन्नारायण को ही जानकर मृत्यु को अतिक्रमण करता है! इसके सिवाय मुक्ति का दूसरा मार्ग नहीं है ॥१८॥ इन पूर्वोक्त प्रमाणों से स्पष्ट ज्ञात होता है कि मोक्ष होने पर मुक्त जीव फिर से संसार में नहीं लौटते हैं। ग्रन्थ विस्तार के भय से अधिक प्रमाण मैं नहीं लिखता हूँ, जिनको विशेष जानना हो वे मेरी बनाई हुई "वार्तामाला की चूड़ामणि" टीका को देख लें।

"ईशानः" यहाँ पर ॥ प्रातिपादिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा ॥ २। ३। ४६ ॥

इस सूत्र से प्रथमा हुई है। जो चेतनाचेतन संसार मण्डल। खाये गये पदार्थ करके। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि अन्न किसको कहते हैं और अन्न कितने प्रकार का है! इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**अद्यतेऽत्ति च भूतानि। तस्मादन्नं तदुच्यते**

तैत्तिरी० वल्ली० २ अनुवा० २ मं० २ ॥

प्राणियों करके खाया जाता है और प्राणियों को खाता है इससे वह अन्न कहा जाता है ॥२॥

**भक्षित चर्वित लीढ प्रत्यवसितगिलित खादितप्सातम्**

अमर० कां० ३ वर्ग० १ श्लो० ११०॥

**अभ्यवहृतान्नजग्धग्रस्तग्लस्ताशितं भुक्ते ॥१११॥**

भक्षित १ चर्वित २ लीढ ३ प्रत्यवसित ४ गिलित ५ खादित ६ प्सात ७ ॥११०॥ अभ्यवहृत ८ अन्न ९ जग्ध १० ग्रस्त ११ ग्लस्त १२ अशित १३ भुक्त १४ ये खायेगये के नाम हैं ॥१११॥ और अदादिपठित "अद भक्षणे" इस धातु से "अन्न" शब्द निष्पन्न होता है इससे खाद्य वस्तु को अन्न कहते हैं। तथा ॥ पचाम्यन्नं चतुर्विधम् ॥ श्रीमद्भ० गी० अ० १५ श्लो० १४॥ भक्ष्य १ भोज्य २ चोष्य ३ लेह्य ४ इस चारो प्रकार के अन्न को पकाता हूँ ॥१४॥ इन पूर्वोक्त प्रमाणों से खाद्य वस्तु को अन्न कहते हैं। और वह अन्न चार प्रकार के हैं। "अन्नेन" यहाँ पर ॥ टाङसि ङसामिनात्स्याः ॥ ७।१।१२॥ इस सूत्र से इन और ॥ आद्गुणः ॥६।१।८७॥ इस सूत्र से गुण होता है। अत्यन्त या सुन्दर उत्पन्न होता है। जहाँ पर यह संदेह होता है कि 'अतिरोहति' पद का पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है ? इसका उत्तर यह लिखा है कि— ॥ **प्रकर्षे लङ्घनेऽप्यति** ॥ अमर० कां० ३ व० ३ श्लो० २४१॥ अति-अतिशय बड़ाई प्रकर्ष और लंघन अर्थ में प्रयुक्त होता है ॥२४१॥

**बलवत्सुष्ठु किमुत स्वत्यतीव च निर्भरे ॥**

॥ अमर० का० ३ वर्ग० ४ श्लो० २ ॥ बलवत् १ सुष्ठु २



किमुत ३ सु ४ अति ५ अतीव ६ ये अतिशय वाचक अव्यय शब्द हैं ॥

॥ **पूजने स्वति** ॥ अमर कां ३ वर्ग ४ श्लोक ५ ॥

सु १ और अति २ ये पूजावाचक अव्यय शब्द हैं ॥५॥ और भ्वादि पठित "रुह बीजजन्मनि प्रादुर्भावे च" इस धातु से "रोहति" निष्पन्न होता है। जिसका अर्थ उत्पन्न होता है। यह है "अतिरोहति" यहाँ पर ॥ उपसर्गाः क्रियायोगे ॥१।४।५९॥ इस सूत्र से उपसर्ग संज्ञा और ॥ पुगन्तलघूपधस्य च ॥ ७।३।८६॥ इस सूत्र से गुण होता है। यहाँ पर समस्त संसार अन्न से उत्पन्न कहा गया है। इस विषय में अन्य श्रुति स्मृति भी प्रमाण हैं।

**अन्नाद्वै प्रजाः प्रजायन्ते ॥ अन्नाद्भूतानिजायन्ते ॥**

तैत्तिरीयो० वल्ली० २ अनुवा० २ मं० २॥ निश्चय करके प्रजा अन्न से उत्पन्न होती है। सकल प्राणी अन्न से उत्पन्न होते हैं। २॥

**अन्नाद्भवन्ति भूतानि** ॥ भ० गी० अ० ३ श्लो० १४॥

सम्पूर्ण प्राणी अन्न से उत्पन्न होते हैं ॥१४॥ इस मंत्र से सर्वकाल में साकार विष्णु की व्यापकता कही गयी है। इस विषय में स्पष्ट मुद्गलोपनिषद् में लिखा है कि—

**द्वितीयया चास्यविष्णोः कालतो व्याप्तिरुच्यते** । मु० म० २।

पुरुषसूक्त की दूसरी ऋचा से सब काल में विष्णु भगवान् की व्यापकता कही जाती है ॥२॥ इस दूसरी ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि—

यह वर्त्तमान संसार तथा अतीत संसार और भविष्यसंसार जो कुछ है वह सब जड़ चेतन संसार परब्रह्म नारायण का शरीर ही है और वे नारायण मोक्ष के स्वामी हैं अथवा नित्य मुक्तों के नियन्ता हैं जो संसार मण्डल खाद्यवस्तु करके देव, तिर्यक्, मनुष्य, स्थावर आदिकरूपसे अत्यन्त उत्पन्न होता है ॥२॥

॥ तृतीया—ऋक् ॥

**एतावानस्य महिमातो ज्यायाँश्च पूरुषः ।**
**पादोस्य विश्वाभूतानि त्रिपादस्यामृत दिवि॥३॥**

अन्वयार्थ—( अस्य ) इस परमपुरुष के अथवा दृश्यमान सचराचर इस प्रपंच की ( महिमा ) सामर्थ्यविशेषविभूति अथवा वैभव ( एतवान् ) यह सब है अथवा इतना परिच्छिन्न है (च) और ( पुरुषः ) परब्रह्म नारायण ( अतः ) इस महिमावाले जगत् से ( ज्यायान् ) अतिशय यानी अधिक श्रेष्ठ है ( विश्वा ) सम्पूर्ण ( भूतानि ) तीनों कालों में वर्तने वाले प्राणिसमूह ( अस्य ) इस परब्रह्म नारायण के ( पादः ) चतुर्थांश है ( अस्य ) इस परब्रह्म नारायण के ( त्रिपाद् ) भोग्य भोगोपकरण भोगस्थान रूप त्रिपाद् स्वरूप ( अमृतम् ) जरामरणादि विनाशरहित ( दिवि ) परमव्योम परमपद स्थान में स्थित हैं ॥३॥



विशेषार्थ—इस परब्रह्म नारायण के । अथवा परिदृश्यमान सचराचर प्रपंच के । "अस्य" यहाँ पर ॥ हलि लोपः ॥७।२।११३॥ इस सूत्र से लोप होता है । ऐश्वर्यविशेष । "महिमा" पद का अर्थ ऐश्वर्य कैसे होता है ? इस प्रश्नका उत्तर लिखा है कि—

**अणिमा महिमा चैव गरिमा लघिमा तथा ।**
**प्राप्तिः प्राकाम्यमीशित्वं वशित्वं चाष्टसिद्धयः ॥**

अमर० कां० १ वर्ग १ श्लो० ३६ ॥

अणिमन् १ महिमन् २ गरिमन् ३ लघिमन् ४ प्राप्ति ५ प्राकाम्य ६ ईशित्व ७ वशित्व ८ ये ऐश्वर्य के भेद हैं ॥३६॥

इसकोश के प्रमाण से "महिमा" पद का ऐश्वर्य अर्थ होता है । "महिमा" यहाँ पर ॥ सर्वनाम स्थाने चासंबुद्धौ ॥६।४।८॥ इस सूत्र से दीर्घ होता है । अतीत अनागत वर्तमान काल से संबद्ध जितना जगत् है यह सब वैभव है । 'एतावान्" यहाँ पर ॥ आ सर्वनाम्नः ॥६।३।९१॥ इस सूत्र से आकार होता है । और—

**चान्वाचयसमाहारेतरेतरसमुच्चये** अमर० कां० ३ वर्ग० ३ श्लो० २४१ ॥

अन्वाचय १ समाहार २ इतरेतर ३ और समुच्चय ४ में च का प्रयोग होता है ॥२४१॥ "च" यहाँ पर ॥ चादयोऽसत्वे ॥ १।४।५७॥ इस सूत्र से निपात संज्ञा और ॥ स्वरादिनिपातमव्ययम् ॥ १।१।३७॥ इस सूत्र से अव्यय संज्ञा तथा ॥

अव्ययादाप्सुपः ॥२।४।८२॥ इस सूत्र से लुक् होता है। वह परब्रह्मनारायण। "पूरुषः" यहाँ पर ॥ अन्येषामपि दृश्यते ॥६।३।१३७॥ इस सूत्र से दीर्घ होता है। इस महिमावाला संसार से। "अतः" यहाँ पर ॥ पञ्चम्यास्तसिल् ॥५।३।७॥ इस सूत्र से तसिल् प्रत्यय होता है। अतिशय अधिक या श्रेष्ठ है। "ज्यायान्" यह पद ॥ ज्यादादीयसः ॥६।४।१६०॥ इस सूत्र से और ॥ वृद्धस्य च ॥५।३।६२॥ इस सूत्र से निष्पन्न होता है।

अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि नारायण पुरुष सबसे श्रेष्ठ है यह अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**एतावानस्य महिमातोज्यायांश्च पूरुषः ।**
**पादोस्य विश्वाभूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ॥**

ऋग्वे० अष्ट० ८ मण्डल १० अ० ४ अनुवा० ७ सू० ९० मं० ३॥

अतीत अनागत वर्तमान काल से सम्बद्ध जितना जगत् है यह सब इस नारायण की सामर्थ्य विशेष विभूति है और परमपुरुष नारायण इस महिमावाले जगत् से अतिशय अधिक श्रेष्ठ हैं। सम्पूर्ण यानी तीनोंकालों में वर्तनेवाले प्राणि समूह इस नारायण पुरुष का चतुर्थांश हैं और इस नारायण के त्रिपाद् स्वरूप विनाश रहित परमाकाश परमपद स्थान में स्थित है ॥३॥

**पादोऽस्य सर्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ॥**

सामवे० पूर्वार्चि० प्रपाठक० ६ अर्धं प्रपाठक १ सू० १३ मं० ५॥



**तावानस्य महिमा ततो ज्यायांश्च पूरुषः ॥६॥**

वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरूद्ध नामवाला चतुर्व्यूहात्मक इस परमपुरुष नारायण के चतुर्थभाग अनिरूद्धात्मक सब संसार है और इस परब्रह्मनारायण के वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्न नामवाले ये तीन भाग विनाश रहित परमपद स्थान में रहते हैं ॥५॥ इस दृश्यमान प्रपंच के इतना परिछिन्न वैभव है और परब्रह्मनारायण उस संसार से अधिक श्रेष्ठ अपरिच्छिन्न सामर्थ्य युक्त है ॥६॥

**तावन्तो अस्य महिमानस्ततो ज्यायाँश्च पूरुषः ।**
**पादोस्यविश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ॥**

अथर्ववे० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० ३ ॥

इस संसार की इतनी परिछिन्न महिमा है और उस संसार के अत्यन्त श्रेष्ठ परब्रह्मनारायण हैं। समस्त प्राणि-समूह इस नारायण के चतुर्थांश है तथा इस नारायण के त्रिपात् स्वरूप विनाश रहित रूप दिवलोक में स्थित रहता है ॥३॥

और श्रीमद्भगवद्गीता में लिखा है कि—

**द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च ।**
**क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ॥**

भ० गी० अ० १५ श्लो० १६

**उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ।**
**यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ॥१७॥**

**यस्मात्क्षरमतीतोहमक्षरादपि चोत्तमः ।**
**अतोऽस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः । १८ ।**

लोक में क्षर और अक्षर ये दो प्रकार के पुरुष हैं। इनमें ब्रह्मा से लेकर चींटी प्रर्यन्त संपूर्ण प्राणी समूह क्षर पुरुष हैं और कूटस्थ मुक्तात्मा अक्षर पुरुष कही जाती है ॥१६॥ इन दोनों से उत्तम पुरुष तो अन्य ही है जो तीनों लोकों में प्रवेश करके सब का धारण पोषण करता है एवं अविनाशी, परमेश्वर और परमात्मा इस प्रकार कहा गया है ॥१७॥ क्योंकि मैं क्षर पुरुष से सर्वदा अतीत हूँ और अक्षर पुरुष से भी उत्तम हूँ, इसलिए लोक में और वेद में भी पुरुषोत्तम नाम से प्रसिद्ध हूँ ॥१८॥

इन श्रुतिस्मृति के प्रमाणों से सबसे श्रेष्ठ नारायण हैं यह अर्थ होता है। समस्त। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि 'विश्व" शब्द का अर्थ समस्त कैसे होता है। इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**अथ समं सर्वम्** अमर० कां० ३ वर्ग १ श्लो० ॥६४॥
**विश्वमशेषं कृत्स्नं समस्त निखिलाखिलानि निःशेषम् ।**
**समग्रं सकलं पूर्णमखण्डं स्यादनूनके** ॥६५॥ सम १ सर्व २ ॥ ६४ ॥ विश्व ३ अशेष ४ कृत्स्न ५ समस्त ६ निखिल ७ अखिल ८ निःशेष ६ समग्र १० सकल ११ पूर्ण १२ अखण्ड १३ अनूनक १४ ये संपूर्ण के नाम हैं ॥६५॥

इस अमरकोश के प्रमाण से "विश्व" शब्द का अर्थ समस्त



होता है। "विश्वा" यहाँ पर ॥ शेश्छन्दसि बहुलम् ॥६।१।७०॥ इस सूत्र से लोप होता है। प्राणी समूह अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "भूतानि" पद का अर्थ प्राणी समूह कैसे होता है?

इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते ॥** तै०ब०३ मं०१॥
जिससे निश्चय करके प्राणिसमूह उत्पन्न होते हैं ॥१॥

**अव्यक्तादीनि भूतानि** ॥ भ० गी० अ० २ श्लो० २८॥
संपूर्ण प्राणीसमूह जन्म से पहले अप्रकट थे ॥२८॥ और ॥

**युक्ते क्ष्मादावृते भूतं प्राण्यतीते समे त्रिषु ।**
अमर० कां० ३ व० ३ श्लो० ७८ ॥

भूत-प्रेत पृथ्वी आदि पाँच देवयोनि तथा न्याय युक्त कार्य और सत्य तथा प्राणी समूह को कहते हैं ॥७८॥ इन श्रुतिस्मृति-कोश के प्रमाणों से "भूतानि" पद का अर्थ प्राणी समूह होता है। "भूतानि" यहाँ पर ॥ जश्शसोः शिः ॥७।१।२०॥ इस सूत्र से शिः और ॥ नपुंसकस्य झल चः ॥७।१।७२॥ इस सूत्र से नुम् होता है। इस परब्रह्म नारायण के चतुर्थांश है। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि—"पाद" शब्द का अर्थ चतुर्थांश कैसे होता है। इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**पादस्तुरीयो भागः स्यात्** ॥ अमर० कां० २ वर्ग ६ श्लो० ८६ ॥

चौथे भाग का नाम पाद है ॥ ८९ ॥ इस कोश के प्रमाण से "पाद" शब्द का अर्थ चतुर्थांश होता है ॥ 'पादः' यहाँ पर ॥ ससजुषोरुः ॥८।२।६६॥ इस सूत्र से रु और ॥खरवसान-योर्विसर्जनीयः ॥८।३।१५॥ इस सूत्र से विसर्ग होता है। इस परब्रह्मनारायण के। भोग्य भोगोप करण भोगस्थान रूप त्रिपात् स्वरूप। जरामरणादि विनाश रहित। "अमृतम्" यहाँ पर ॥ नञ् ॥ २।२।६॥ इस सूत्र से नञ् समास और ॥ नलोपोनञः ॥६।३।७३॥ इस सूत्र से न लोप होता है।

परमव्योम — परमपद स्थान में। यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "दिव्" शब्द का अर्थ परमव्योम कैसे होता है। इसका उत्तर यह लिखा है कि —

**।द्युशब्दः परमव्योम्नि स्वर्गे वियति कथ्यते।**

॥निघण्टु०॥ द्युशब्द परमव्योम में तथा स्वर्ग में और आकाश में कहा जाता है ॥

इस निघण्टु के प्रमाण से "दिव्" शब्द का अर्थ परम व्योम होता है। इस तीसरे मंत्र में क्रिया पद नहीं है तौभी ॥ यत्र कांचन क्रिया नास्ति तत्रास्ति भवतीत्याक्षिप्यते ॥ महाभाष्य० ॥ जहाँ पर कोई भी क्रिया न हो वहाँ पर अस्ति भवति क्रिया का आक्षेप होता है ॥ इस महाभाष्य का वचन से और ॥ यद्येन विनानुपपन्नं तत्तेनैवाक्षिप्यते ॥ जो जिसके बिना अनुपपन्न होता है वह उससे ही आक्षेप किया जाता है। इस न्याय से अस्ति



क्रिया का यहाँ पर आक्षेप होता है। जिसका है यह अर्थ होता है। श्री भाष्यकार भी श्रुति पर ॥

**बुद्ध्यर्थः पादवत्** ॥ वेदान्त० अध्या० ३ पाद० २ सू० ३३

इस वेदान्त के सूत्र पर श्रीभाष्य में विचार किये हैं। इस मन्त्र में चतुष्पाद परब्रह्मनारायण का वैभव प्रतिपादन किया गया है। छान्दोग्योपनिषद् के चतुर्थ प्रपाठक में वृष अग्नि हंस मद्गु के सहित सत्यकाम के संवाद में स्पष्ट कहा है कि —

**ब्रह्मणश्चते पादं ब्रवाणीति ब्रवीतु मे भगवानिति तस्मै होवाच प्राची दिक्कला प्रतीची दिक्कला दक्षिणा दिक्कलो-दीची दिक्कलैष वै सौम्य चतुष्कलः पादो ब्रह्मणः प्रकाशवान्नाम ॥** छां० प्रपा० ४ अध्या ४ खं० ५ मं० २॥

ऋषभ ने कहा — हे सोमार्ह, प्रियदर्शन, सत्यकाम! परब्रह्म नारायण के एक पाद में तेरे से कहता हूँ। तब सत्यकाम ने कहा — हे भगवन् ऋषभ? मुझसे आप कहें। इसके बाद ऋषभ ने सत्यकाम के लिये स्पष्ट कहा — पूर्व दिशा नारायण की एक कला है और पश्चिम दिशा एक कला है तथा दक्षिण दिशा एक कला है और उत्तर दिशा एक कला है। ये चार कलाएँ नारायण का एक पाद मात्र कही जाती हैं इसका नाम प्रकाशवान् है। अर्थात् प्रकाशवान् नारायण का प्रथम पाद है ॥२॥

**ब्रह्मणः सोम्य ते पादं ब्रवाणीति ब्रवितु मे भगवानिति तस्मै होवाच पृथिवी कलान्तरिक्षं कला द्यौः कला**

**समुद्रः कलैश वै सोम्य चतुष्कलः पादो ब्रह्मणोऽनन्तवा-न्नाम** ॥ छां॰ प्रपा॰ ४ अ॰ ४ खं॰ ६ मं॰ २ ॥

अग्निदेव ने कहा – हे सोमार्ह, प्रियदर्शन, सत्यकाम ! परब्रह्म नारायण के एक पाद को मैं तेरे लिए कहता हूँ ! तब सत्यकाम ने कहा – हे भगवन् अग्निदेव ! मेरे लिए आप उपदेश दें। इसके बाद अग्निदेव ने सत्यकाम के लिए स्पष्ट उपदेश दिया कि – पृथ्वी नारायण की एक कला है और अन्तरिक्ष एक कला है तथा द्युलोक एक कला है और समुद्र एक कला है। इन चार कलाओं का नारायण का एकपाद होता है। इसका नाम अनन्तवान् है। यह अनन्तवान् नारायण का दूसरा पाद है ॥२॥

**ब्रह्मणः सोम्य ते पादं ब्रवाणीति ब्रवीतु मे भगवानिति तस्मै होवाचाग्निः कला सूर्य्यः कला चन्द्रः कला विद्युत्कलैष वै सोम्यचतुष्कलः पादो ब्रह्मणोज्योतिष्मान्नाम ॥**

छां॰ प्रपा॰ ४ अध्या॰ ४ खं॰ ७ मं॰ ३॥ हंसने कहा—हे सोमार्ह, प्रियदर्शन, सत्यकाम ! परब्रह्म नारायण के एकपाद को मैं तेरे लिए कहता हूँ। सत्यकाम ने कहा—हे हंस भगवन् ! मेरे लिये आप कहें। इसके बाद हंसने सत्यकाम के लिए स्पष्ट कहा कि—अग्नि नारायण की एक कला है और सूर्य एक कला है तथा चन्द्रमा एक कला है और विद्युत् एक कला है। इन चार कलाओं का नारायण का एक पाद होता है, इसका नाम ज्योतिष्मान् है।



यह ज्योतिष्मान् नारायण का तीसरा पाद है ॥३॥ यह तीनपाद परमव्योममें अमृतस्वरूप है।

**ब्रह्मणः सोम्य ते पादं ब्रवाणीति ब्रवीतु मे भगवानिति तस्मै होवाच प्राणः कला चक्षुः कला श्रोत्रं कला मनः कलैष वै सोम्य चतुष्कलः पादो ब्रह्मण आयतनवान्नाम ॥** छां॰ प्रपा॰ ४ अ॰ ४ खं॰ ८ मं॰ ३॥

मद्गु ने कहा—हे प्रियदर्शन सत्यकाम ! श्रीमन्नारायण के एक पाद को मैं तेरे लिए कहता हूँ। सत्यकाम ने कहा—हे मद्गुभगवान् मेरे लिये आप कहें। इसके बाद मद्गुने सत्यकाम के लिए स्पष्ट कहा कि—प्राण श्रीमन्नारायण की एक कला है और नेत्र एक कला है तथा कान एक कला है और मन एक कला है इन चार कलाओं का श्रीमन्नारायण का एक पाद होता है इसका नाम आयतनवान् है। यह आयतनवान् चौथा पाद है ॥३॥ इस चौथे पाद में अनन्त कोटिब्रह्माण्ड स्थित है।

यही चतुष्पाद परब्रह्मनारायण है। इस मंत्र से नारायण का वैभव कहा गया है। क्योंकि मुद्गलोपनिषद् में लिखा है कि—

**एतावानिति मंत्रेण वैभवं कथितं हरेः ।**

मु॰ लो॰ मं॰ १ ॥

पुरुषसूक्त के तीसरे मन्त्र से परब्रह्म नारायण का वैभव कहा गया है ॥३॥ इस तीसरी ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि—अतीत अनागत वर्तमान काल से सम्बद्ध जितना जगत् है, यह

सब इस परब्रह्म नारायण की सामर्थ्य विशेष विभूति हैं और परब्रह्म नारायण तो इस महिमावाले जगत् से अतिशय अधिक है। संपूर्ण तीन कालों में वर्तनेवाले प्राणी समूह इस नारायण का चतुर्थांश है और इस परब्रह्मनारायण का त्रिपात् स्वरूप विनाश रहित परमाकाश परमपद स्थान में है ।।३।।

## ।। चतुर्थी—ऋक् ।।

**त्रिपादूर्ध्व उदैत्पुरुषः पादोऽस्येहाभवत्पुनः ।**
**ततो विष्वङ् व्यक्रामत् साशनानशने अभि ।।४**

अन्वयार्थ— ( त्रिपात् अपरिच्छिन्न ज्ञान शक्त्यादिमान् संसारस्पर्शरहित वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्नरूप तीनपाद ( पुरुषः । परब्रह्मनारायण ऊर्ध्वे ) प्रकृतिमण्डल से ऊपर परमव्योम बैकुण्ठ में ( उदैत् ) स्थित होता है ( अस्य ) इस चतुर्व्यूहात्मक सर्वशेषी परमपुरुष के ( पादः ) अनिरूद्ध नामवाला तुरीय भाग ( पुनः ) वासुदेवादिक के अनन्तर फिर ( इह ) इस लीला विभूति में ( अभवत् ) अवतार धारण करता है या प्राप्त होता है ( ततः ) लीला विभूति में आने के उपरान्त ( विष्वङ् ) सब ओर से ( साशनानशने ) देव मनुष्यादि रूप चेतन प्राणी समूह को और वृक्ष गुल्मलता गिरि नदी आदिक स्थावर समूह को ( अभि ) उद्देश्य करके अथवा देख करके ( व्यक्रामत् ) व्याप्त करता हुआ ।।४।।



विशेषार्थ—जो यह संसार स्पर्श रहित अपरिच्छिन्न ज्ञान शक्त्यादि संयुक्त वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न रूप तीनपाद परब्रह्म नारायण पुरुष। प्रकृतिमण्डल से ऊपर परव्योम वैकुण्ठ मे। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "ऊर्ध्व" शब्द का अर्थ ऊपर कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाखः** कठो० अध्या० २ वल्ली० ६ मं० १ ।।
उपर को है जड़ जिसकी ऐसा नीचे को गयी है शाखा जिसकी ऐसा यह ।।१।।

**उर्ध्वमूलमधः शाखम्** भ० गी० अ० १५ श्लो० १ ।।

उपर मूल वाला और नीचे शाखावाला यह है ।।१।। इन श्रुति स्मृति के प्रमाणों से "ऊर्ध्व" शब्द का अर्थ ऊपर होता है। "ऊर्ध्वे" यहाँ पर ।।आद्गुणः ।।६।१।८७।।

इस सूत्र से गुण होता है। "त्रिपादूर्ध्व" यहाँ पर द्वित्रिभ्यां पाद्दन्मूर्धसु बहुव्रीहौ ।।६।२।१९७।। इस सूत्र से अन्तोदात्त होता है। स्थित होता है। अदादि पठित "इण गतौ" इस धातु से । आडजादीनाम् ।।६।४।७२।। इस सूत्र से आट् और ।। आटश्च ।। ६।१।९०।। इस सूत्र से वृद्धि होकर "उदैत्" प्रयोग निष्पन्न होता है। त्रिपान्नारायण सबसे ऊपर परमव्योम में रहता है यह अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**यो वेद निहितं गुहायां परमे व्योमन् ।।**

तैत्तिरी० अ० २ व० २ अनुवा० १ मं० १।।

जो मुमुक्षु परमव्योम गुहा में स्थित नारायण को जानता है।

**यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ॥**

तैत्तिरी० अ० २ व० २ अनुवा० ४ मं० ४॥

मनकरके सहित वाणियाँ जिसको न पाकर जिससे लौटती हैं।

**त्रिपादूर्ध्व उदैत्पुरुषः पादोस्येहाभवत्पुनः ।**
**ततो विष्वङ् व्यक्रामात् साशनानशने अभि ॥**

ऋग्वे० अष्टक०८ मंडल०१० अध्या०४ अनुवा०७ सूक्त० ९० मं० ४॥

जो यह तीनपादयुक्त संसारस्पर्शरहित परब्रह्म नारायण इस संसार से बहिर्भूत अस्पृष्ट होकर उत्कृष्टता से स्थित हुआ है, इसका लेशरूप जगत् इस माया में फिर प्राप्त होता हुआ माया में आने के उपरान्त देव तिर्यगादि में विविध रूप होकर अशनादिव्यवहार युक्त चेतन प्राणी समूह और इससे रहित गिरि नदी आदिक को देख कर व्याप्त करता हुआ ॥४॥

**त्रिपादूर्ध्व उदैत्पुरुषः पादोस्येहाभवत्पुनः ।**
**तथा विष्वङ् व्यक्रामदशनानशने अभि ॥**

सामवे० पूर्वाचिक० प्रपाठ० ६ अर्ध प्रपा० ३ सूक्त० १३ मं० ४॥

वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्नरूप त्रिपाद् परब्रह्म नारायण प्रकृति-मण्डल से ऊपर परव्योम वैकुन्ठ में स्थित हुआ है इस चतुर्व्यूहात्मक सर्वशेषी नारायण के अनिरूद्ध नामवाला तुरीयभाग वासुदेयादिक के अनन्तर इस लीलाविभूति में आविर्भाव हुआ और वह अनिरूद्ध



देवमनुष्यादिरूप जंगम को और वृक्ष गुल्म गिरि आदि रूप स्थावरको उद्देश्य कर के मनुष्य तिर्यगादि विविधरूप होने का अपना संकल्प करता हुआ ॥४॥

**त्रिभिः पद्भिर्द्यामरोहत् पादस्येहाभवत्पुनः ।**
**तथा व्यक्रामद् विष्वङशनानशने अनु ॥**

अथर्व वे० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० २॥

वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्न इन तीन पादों से परमव्योम में नारायण प्रकट स्थित हुआ है और फिर अनिरूद्ध नामवाला चतुर्थ पाद इस संसार में प्रदुर्भूत हुआ इसके बाद वह अनिरूद्धपाद देवतिर्यगादि में विविधरूप होकर अपने संकल्प से वैसे ही व्याप्त करता हुआ ॥२॥

इन श्रुतियों के प्रमाणों से यह अर्थ होता है कि—

त्रिपान्नारायण सबसे ऊपर परमव्योम में रहता है। इस चतुर्व्यूहात्मक सर्वशेषी परब्रह्म नारायण के अनिरूद्धनामवाला तुरीयाभाग वासुदेवादिक के अनन्तर अथवा निश्चय करके। अब यहाँ पर यह सदेह होता है कि "पुनः" शब्द का पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर लिखा है कि—

**पुनरप्रथमे भेदे ॥** अमर० कां० ३ वर्ग० ३ श्लो० २५३॥

प्रथम के अनन्तर और भेद में पुनर् का प्रयोग होता है ॥२५३॥

और

**स्युरेवं तु पुनर्वै वेत्यवधारणवाचकाः ॥**

अमर० कां० ३ व० ४ श्लो० १५॥

एवम् १ तु २ पुनर् ३ वै ४ वा ५ ये निश्चयवाचक हैं ॥१५॥ इस अमरकोश के प्रमाण से "पुनर्" शब्द का अर्थ अनन्तर अथवा निश्चय होता है। इस लीलाविभूति में। "इह" यह पद ॥ इदमोहः ॥ ५।३।११॥ इस सूत्र से निष्पन्न होता है। अवतार धारण किया हुआ है। भ्वादिपठित "भू सत्तायाम्" इस धातु से ॥ अनद्यतने लङ् ॥३।२।१११॥ इस सूत्र से लङ् तथा ॥ लुङ्-लङ्-लृङ्क्ष्वडुदात्तः ॥६।४।७१॥ इस सूत्र से अट् और ॥ इतश्च ॥ ३।४।१००॥ इस सूत्र से लोप होकर "अभवत्" पद निष्पन्न होता है। इसके उपरान्त योगनिद्रा के अवसान होने पर। सब ओर से। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "विष्वक्" का अर्थ सब ओर से कैसे होता है ? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**समन्ततस्तु परितः सर्वतो विष्वगित्यपि ॥**

अमर० कां० ३ व० ४ श्लो० १३॥

समन्ततः १ परितः २ सर्वतः ३ विष्वक् ४ ये सबओर के वाचक शब्द हैं ॥१३॥ जंगम देवमनुष्यादिरूप को और स्थावर वृक्षगुल्मगिरि नदी आदिक रूप को। यहाँ पर यह शंका होती है कि "साशनानशने" पद का पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है ? इसका समाधान यह है कि—"अशनेन सहितम्" इस विग्रह में ॥ सहस्य सः संज्ञायाम् ॥६।३।७८॥ इस सूत्र से "स" होकर "साशनम्" पद सिद्ध होता है। और क्र्यादि पठित "अश भोजने" धातु से "अशनम्" बनता है। इसके बाद "न अशनम्" इस विग्रह में नञ् समासहोनेपर ॥ न लोपो नञः ॥६।३।७३॥ इस सूत्र से न लोप तथा ॥ तस्मान्नुडचि ॥ ६।३।७४॥ इस सूत्र से नुट् होकर "अनशनम्" पद सिद्ध होता है। तत्पश्चात् "साशनं च अनशनं च" इस विग्रह में ॥ चार्थे द्वन्द्वः ॥२।२।२९॥ इस सूत्र से समास होकर "साशनानशने" पद निष्पन्न होता है। जिसमें "साशन" शब्द का अर्थ है देव मनुष्यादि रूप जंगम और "अनशन" शब्द का अर्थ है गिरि नदी आदिक स्थावररूप। इस शक्तिग्राहक व्याकरण के प्रमाण से पूर्वोक्त जंगम स्थावर अर्थ होता है। जड़ चेतन को उद्देश्य करके। अपने को बहुत होने का संकल्प किया॥



**सोऽकामयत बहुस्यां प्रजायेयेति ॥**

तैत्तिरी० अ० २ व० २ अनुवा ६ मं० ६॥

वह इच्छाकरता हुआ कि इस प्रकार मैं बहुत होऊँ और उत्पन्न होऊँ ॥ ॥

**स ईक्षत लोकान्नु सृजा इति ॥**

॥ ऐतरेयो० अध्या० १ खं० १ मं० १॥

वह लोकों को मैं रचूँ ऐसा विचार करता हुआ ॥१॥ इस अपने सकल्प के द्वारा चर अचर को। व्याप्त करता हुआ। भ्वादिपठित "क्रमु पादविक्षेपे" इस धातु से ॥ क्रमः परस्मैपदेषु ॥ ७।३।७६॥ इस सूत्र द्वारा दीर्घहोकर "व्यक्रामत्" पद निष्पन्न होता है। पूर्वोक्त मंत्रार्थ भी वैकुण्ठसंहिता में स्पष्ट लिखा है।

स चादिपुरुषो विष्णुः सर्वव्यापी सनातनः ।
शरीरात्स्वाज्जगत्रातुं संकर्षणमभावयत् ॥
श्रीवैकुण्ठसंहि० ॥१॥

स च संकर्षणो देवः प्रद्युम्नं समभावयत् ।
स च प्रद्युम्नसंज्ञः सन्नानिरुद्धमभावयत् ॥२॥
तस्माद्ब्रह्मा समुत्पन्नो जगत्स्रष्टुं चराचरम् ।
एवं चतुर्धा संव्यूह्य स्वात्मानं पुरुषोत्तमः ॥३॥
अण्डेभ्यः परितो नित्यं त्रिपादेन विराजते ।
जगत्सृष्ट्यादिकर्माणि कर्तुकामः स्वलीलया ॥४॥

सर्वव्यापक सनातन आदि पुरुष उस परब्रह्म नारायण ने जगत् की रक्षा करने के लिए अपने शरीर से संकर्षण भगवान् को प्रकट किया ॥१॥ और उस संकर्षणदेव ने प्रद्युम्न भगवान् को प्रकट किया तथा उस प्रद्युम्नदेव ने अनिरूद्ध भगवान् को प्रकट किया या भावना की ॥२॥ इसके बाद चर अचर को बनाने के लिए अनिरूद्ध देव से ब्रह्मा उत्पन्न हुए । इस प्रकार से पुरूषोत्तम नारायण आत्मा को चतुर्व्यूह संकल्प से बनाकर ॥३॥ संसार की सृष्टि आदिक कर्मों को अपनी लीला से करने की इच्छा करके सब अण्डों से परे वैकुण्ठ में व सुन्दर संकर्षण प्रद्युम्न रूप त्रिपाद्नारायण नित्य विराजमान हैं ॥४॥ इस चौथे मन्त्र में अनिरूद्ध का वैभव कहा गया है । यह मुद्गलोपनिषद् में स्पष्ट लिखा है कि—



॥ त्रिपादित्यनया प्रोक्तमनिरूद्धस्य वैभवम् ।
मुद्गलो० मं० ४॥

त्रिपाद् इस चौथी ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्न रूप त्रिपाद् परब्रह्म नारायण प्रकृतिमण्डल से ऊपर परमव्योम वैकुण्ठ में स्थित हुआ है । इस चतुर्व्यूहात्मक शर्वशेषी परब्रह्म नारायण के अनिरूद्ध नामवाला तुरीयपाद वासुदेवादिक के अनन्तर इस लीला विभूति में प्रकट हुआ और वह अनिरूद्ध योगनिद्रा के अवसान होने पर सब ओर से चर अचर संसार को उद्देश्य करके अपना सत्य संकल्प करके । बहुत रूप से व्याप्त करता हुआ ॥४॥

## ॥ पञ्चमी—ऋक् ॥

ततो विराडजायत विराजो अधि पूरुषः ।
स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथो पुरः ॥५॥

अन्वयार्थ—( ततः ) इसके उपरान्त सत्यसंकल्प से (विराट् ) महदादि रूप से अनेक प्रकार प्रकाशमान प्रकृति ( अजायत ) महदाद्यण्डपर्यन्त उत्पन्न हुई ( विराजः ) अण्डपर्यन्तप्रकृति मण्डल के ( अधि ) अनन्तर ( पूरुषः ) चतुर्मुख ब्रह्मा हुआ ( सः ) वह ब्रह्मा ( जातः ) उत्पन्न होकर ( अत्यरिच्यत ) भगवत् कृपा से प्रवृद्धकाय हुआ ( पश्चात् ) इसके पीछे ( भूमिम् ) पृथ्वी को

बनाया ( अथो ) भूमि रचना के अनन्तर ( पुरः ) सात धातुओं से पूर्ण होनेवाले शरीरों को बनाया ॥५॥

विशेषार्थ—इसके उपरान्त बहुभवन रूप सत्य संकल्प से। महदादि रूप से विविध रूप से प्रकाशवान प्रकृति। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "विराट्" पद का प्रकृति अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—"महदादि रूपेण विविधं राजत इति विराट्" इस व्युत्पत्ति से "विराट्" पद का अर्थ महदादि रूप से विविध रूप प्रकाशमान प्रकृति होता है। भ्वादि पठित "राजृ दीप्तौ" इस धातु से ॥ व्रश्चभ्रस्जसृज मृज यजराज भ्राजच्छशांषः ॥ ८।२।३६॥ इस सूत्र से षकार होकर "विराट्" पद निष्पन्न होता है। महदाद्यण्डपर्यन्तरूप से उत्पन्न हुई। "अजायत" यहाँ पर दिवादिपठित "जनी प्रादुर्भावे" इस धातु से ॥दिवादिभ्यः श्यन् ॥ ३ ॥१।६९॥ इस सूत्र से श्यन् और ॥ज्ञा जनो र्जा ॥७।३।७९॥ इस सूत्र से जा होता है। अण्डपर्यन्त-प्रकृतिमण्डल के। अनन्तर। चतुर्मुख ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। अब यहाँ पर यह सन्देह होता है कि पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है! इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**तस्माद्विराडजायत विराजो अधिपूरुषः।**
**स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथोपुरः ॥**

ऋग्वे०अष्ट०८म०डल०१० अध्या० ४ अनुवा०७ सू०९० मं०५॥

उस सत्य संकल्प से प्रकृति उत्पन्न हुई। इसके बाद अण्ड



प्रकृति से चतुर्मुख ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। वह उत्पन्न ब्रह्मा नारायण की कृपा से प्रवृद्ध देहवाला हुआ। इसके उपरान्त पृथ्वी को बनाया और पृथ्वी बनाने के बाद शरीरों को बनाया ॥५॥

**ततो विराडजायत विराजो अधि पूरुषः।**
**स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथो पुरः ॥**

सामवे० पूर्वार्चि० प्रपाठ० ६ अर्ध प्रपाठ० २ सूक्त० १३ मं० ७

बहुभवन संकल्प के बाद उस परब्रह्म नारायण से अनिरूद्ध नाम वाला विराट् पुरुष प्रकट हुआ। इसके बाद विराट् पुरुष अनिरूद्ध के चतुर्मुख ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। इसके बाद भूमि रचना के बाद शरीरों को बनाया।

**विराडग्रे समभवद् विराजो अधि पूरुषः।**
**स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथोपुरः ॥**

अथर्ववे० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० ९ ॥

नारायण के संकल्प से, पहले विराट् प्रधान अण्ड उत्पन्न हुआ इसके बाद विराट् अण्ड से ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। वह उत्पन्न ब्रह्मा नारायण की दया से प्रवृद्ध शरीरवाला हुआ। इसके उपरान्त भूमि को बनाया। इससे बाद शरीरों को बनाया ॥६॥

**सोऽभिध्याय शरीरात्स्वात्सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः।**
**अपएव ससर्जादौ तासु वीजमवासृजत् ॥**मनु०अ०१श्लो०८

**तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम् ।**
**तस्मिञ्जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः ॥६॥**

अनेक प्रकार की प्रभा को बनाने की इच्छा वाले उस परब्रह्म नारायण ने संकल्प करके अपने अव्याकृत शरीर से पहले जल को बनाया और उस जल में सामर्थ्य शक्ति रूप बीज को आरोपित किया ॥८॥ बीज नारायण की इच्छा से सूर्य के समान प्रभावाला सोने के समान प्रकृति अण्ड हो गया, उस प्राकृत अण्ड में अपने से सबलोक का पितामह चतुर्मुख ब्रह्मा उत्पन्न हुआ ॥६॥

श्रुतिस्मृति के इन प्रमाणों से अण्डपर्यन्त प्रकृतिमण्डल "विराट्" पद का अर्थ है। वह चतुर्मुख ब्रह्मा। "सः" यहाँ पर ॥ त्यदीनामः ॥ ७।२।१०२॥ इस सूत्र से अ और ॥तदोः सः सावनन्त्ययोः ॥७।२।१०६॥ इस सूत्र से स होता है। उत्पन्न-भया हुआ। "जातः" यहाँ पर ॥ क्तक्तवतु निष्ठा ॥१।१।२६॥ इस सूत्र से निष्ठा संज्ञा तथा ॥निष्ठा ॥३।२।१८२॥ इस सूत्र से क्त प्रत्यय होता है। प्रवृद्धकाय हुआ। रुधादि पठित "रिचिर विरेचने" इस धातु से ॥ सार्वधातु के यक् ॥३।१।६७॥ इस सूत्र से यक् प्रत्यय होकर ॥अत्यरिच्यत" पद सिद्ध होता है। प्रवृद्धकाय होने के उपरान्त ॥ पश्चात् ॥५।३।३२॥ इस सूत्र से "पश्चात्" पद निष्पन्न होता है। पृथ्वी को बनाया। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "भूमि" शब्द का अर्थ पृथ्वी कैसे होता है। और पृथ्वी किसको कहते हैं ? इसका उत्तर यह है कि —



**भूर्भूमि रचलोऽनन्ता रसाविश्वम्भरास्थिरा ।**
**धरा धरित्री धरणिः क्षोणि र्ज्या काश्यपी क्षितिः ॥**

अमर० कां० २ व० १ श्लो० २ ॥

**सर्वंसहा वसुमती वसुधोर्वी वसुन्धरा ।**
**गोत्रा कुः पृथिवी पृथ्वी क्षमावनि र्मेदिनी मही ॥३॥**
**विपुला गह्वरी धात्री गौरिला कुम्भिनी क्षमा ।**
**भूतधात्री रत्नगर्भा जगती सागराम्बरा ॥४॥**

भू १ भूमि २ अचला ३ अनन्ता ४ रसा ५ विश्वम्भरा ६ स्थिरा ७ धरा ८ धरित्री ९ धरणि १० क्षोणि ११ ज्या १२ काश्यपी १३ क्षिति १४॥२॥ सर्वंसहा १५ वसुमती १६ वसुधा १७ उर्वी १८ वसुन्धरा १९ गोत्रा २० कु २१ पृथिवी २२ पृथ्वी २३ क्षमा २४ अवनि २५ मेदिनी २६ मही २७॥३॥ विपुला २८ गह्वरी २९ धात्री ३० गौ ३१ इला ३२ कुम्भिनी ३३ क्षमा ३४ भूतधात्री ३५ रत्नगर्भा ३६ जगती ३७ सागराम्बरा ३८ ये पृथ्वी के नाम हैं ॥४॥ इस अमरकोश के प्रमाण से "भूमि" शब्द का अर्थ पृथिवी होता है। और ॥

**रूपरसगन्धस्पर्शवती पृथिवी ।**

वैशेषिकशा० अध्या० २ आह्निक० १ सूत्र० १॥

रूप, रस, गन्ध स्पर्शवाली पृथिवी है ॥१॥ भूमिम्" यहाँ पर अमि पूर्वः ॥६॥ १।१०७॥ इस सूत्र से पूर्वरूप होता है। भूमि

रचना के अनन्तर। यहाँ पर यह संदेह होता है कि "अथो" पद का अर्थ अनन्तर कैसे होता है। इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**मङ्गलानन्तरारम्भप्रश्नकात्स्न्येंष्वथोअथ ॥**

अमर० कां० ३ व० ३ श्लो० २४७॥

मङ्गल १ अनन्तर २ आरम्भ ३ प्रश्न ४ संपूर्णता ५ इन अर्थों में अथो और अथ पद का प्रयोग होता है ॥२४७॥ इस कोश के प्रमाण से "अथो" पद का अर्थ अनन्तर होता है। शरीरों को बनाया। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि पुर" का अर्थ शरीर कैसे होता है तथा शरीर किसको कहते हैं ? इसका उत्तर यह है कि—

**नवद्वारे पुरे देही नैव कुर्वन्नकारयन् ॥** गी० ५॥ १३॥

नव द्वारवाले शरीर में आत्मा न कुछ करती है न तो करवाती है।

**यद्वा पुरे शरीरेऽस्मिन् ॥** पाद्मोत्तरपु० ॥

अथवा पुर नाम इस शरीर में। इस प्रमाण से "पुर" का अर्थ शरीर होता है। और

**॥ चेष्टेन्द्रियार्थाश्रयः शरीरम् ॥** न्यायशा०अ० १ अह्निक० सू० ११

चेष्टा और इन्द्रियार्थों का आश्रय शरीर है ॥११॥ इस पाँचवें मन्त्र में प्रकृति और चतुर्मुख पुरुष की उत्पत्ति कही गयी है। यह मुद्गलोपनिषद् में लिखा है कि—



**तस्माद्विराडित्यनया पादनाराणाद्धरेः ।**

**प्रकृतेः पुरुषस्यापि समुत्पत्तिः प्रदर्शिता ।** मुद्गलो० मं०५॥

पुरुष सूक्त की पाँचवीं ऋचा करके पादनारायण अनिरुद्ध भगवान् से प्रकृति और चतुर्मुख पुरुष की उत्पत्ति दिखायी गयी है ॥५॥ इस पाँचवी ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि पादनारायण भगवान् के सत्य संकल्प से महदादिरूप से अनेक प्रकार प्रकाशवान प्रकृतिमहदाद्यण्ड पर्यन्त उत्पन्न हुई और अण्डपर्यन्त प्रकृतिमण्डल के अनन्तर चतुर्मुख ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। वह ब्रह्मा उत्पन्न होकर प्रवृद्धकाय हुआ। इसके बाद पृथ्वी को बनाया तथा पृथ्वी बनाने के बाद शरीरों को बनाया ॥५॥

## ॥ षष्ठी—ऋक् ॥

**तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः संभृतं पृषदाज्यम् ।**
**पशूँस्ताँश्चक्रे वायव्या नारण्यान्ग्राम्याश्चये ॥६॥**

अन्वयार्थ—( तस्मात् ) उस ( सर्वहुतः ) सब वस्तु भगवान् के लिये हवन द्वारा समर्पण किया जाय जिस यज्ञ में ऐसा पुरुषमेध ( यज्ञात् ) यज्ञ से ( पृषदाज्यम् ) दधिमिश्रित घृत ( सम्भृतम् )

---

१ महिधरादि भाष्यों में अरण्या यही पद मिलता है परन्तु लक्ष्मण भाष्य के अनुसार ही यहाँ अरण्यान् पद दिया गया है। स० शो०

संपादित हुआ। इसके बाद चतुर्मुख ब्रह्मा ने ( वायव्यान् ) वायु मार्ग में विचरनेवाले अथवा वायु देवतावाले ( पशून् ) पशुओं को तथा ( अरण्यान् ) बन के हस्तिवानरादिक पशुओं को (च) और (ये) जो ( ग्राम्याः ) ग्राम के पशु गौ अश्वादिक है ( तान् ) उन सब पशुओं को (चक्रे) बनाया या उत्पन्न किया ॥६॥

विशेषार्थ—उस । "तस्मात्" यहाँ पर ॥ ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ ॥७।१।१५॥ इस सूत्र से "स्मात्" होता है। सब वस्तु भगवान् के लिए हवन की जाती है जिस यज्ञ में ऐसा पुरुषमेध। अब यहाँ पर यह शंका होती है कि "सर्वहुतः" पद का पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है? इसका समाधान यह है कि "सर्वं जुहोति" इस विग्रह में जुहोत्यादि पठित "हु दानादनयोः" इस धातु से ॥ क्विप् च ॥३।२।७६॥ इस सूत्र से क्विप् और ॥ ह्रस्वस्य पिति कृति तुक् ॥६।१।७१॥ इस सूत्र से तुक् होकर "सर्व-हुतः" पद निष्पन्न होता है। इस शक्तिग्राहक व्याकरण के प्रमाण से पूर्वोक्त अर्थ होता है। सर्वात्म समर्पण रूप याग से। भ्वादि पठित "यजदेवपूजा सङ्गतिकरणदानेषु" इस धातु से ॥ यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षोनङ् ॥३।३।९०॥ इस सूत्र से नङ् ॥ प्रत्यय होकर यज्ञ शब्द सिद्ध होता है दधिमिश्रित घृत। अब यहाँ पर सन्देह होता है कि "पृषदाज्य" शब्द का अर्थ दही मिला हुआ घी कैसे होता है? इसका उत्तर यह होता है कि—

**तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः सम्भृतं पृषदाज्यम्।**



**पशूँस्ताँश्चक्रे वायव्यानारण्यान्ग्राम्याश्च ये ॥**

ऋग्वे० अष्ट० ८ मण्डल० १० अनुवा० ७ अध्या० ४ मं० ८

उस सब नारायण के लिये हवन द्वारा समर्पण की जाती वस्तु जिसमें ऐसा पुरुषमेध यज्ञ से दधि मिश्रितघृत सम्पादित हुआ और चतुर्मुख ब्रह्मा ने वायुमार्ग में सञ्चरणशील पक्षियों को तथा बन में होनेवाले हरिणादिक पशुओं को और ग्राम में होने वाले गौ अश्वादिक जो पशु हैं उन सब पशुओं को उत्पन्न किया ॥८॥

**तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः संभृतं पृषदाज्यम् ।**
**पशूँस्तांश्चक्रे वायव्या नारण्याग्राम्याश्च ये ।**

अथर्ववे० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० १४॥

उस सर्वात्मा पुरुष जिस यज्ञ में हवन द्वारा आराधना किया जाता है उस पुरुषमेध यज्ञ से दही मिला हुआ घी उत्पन्न हुआ और उस पुरुष ने उन वायु देवतावाले पशुओं को उत्पन्न किया और जो बन के पशु हरिणादिक तथा गाँव के पशु गौ अश्वादिक हैं १४॥

**पृषदाज्यं सदध्याज्ये** ।अमर० कां० १ वर्ग० ७ श्लो० २४॥

दही घी मिले हुए के नाम पृषदाज्य है २४॥ इन प्रमाणों से "पृषदाज्य" शब्द का अर्थ दधिमिश्रितघृत होता है। "पृषदाज्यम्" यहाँ पर ॥ अतोऽम् ॥७।१।२४॥ इस सूत्र से अम् होता है। उत्पन्न हुआ। भ्वादि पठित "भृञ् भरणे" इस धातु से अथवा जुहोत्यादि पठित "डुभृञ् धारण पोषणयोः" इस धातु से क्त प्रत्यय होकर "सम्भृतम्" निष्पन्न होता है। अब यहाँ पर यह

प्रश्न होता है कि यज्ञ कितने प्रकार के होते हैं और वे कौन से हैं? इसका उत्तर श्रीमद्भगवद्गीता में लिखा है कि—

**अफलाकांक्षिभिर्यज्ञो विधिदृष्टो य इज्यते ।**
**यष्टव्यमेवेति मनः समाधाय स सात्विकः ॥**

भ० गी० अ० १७ श्लो० ११॥

जो शास्त्र विधि से नियत यज्ञ करना ही कर्त्तव्य है। इस प्रकार मन को समाधान करके फल न चाहनेवाला पुरुषों द्वारा किया जाता है वह सात्विक है ॥११॥

**अभिसंधाय तु फलं दम्भार्थमपि चैव यत् ।**
**इज्यते भरतश्रेष्ठ तं यज्ञं विद्धिराजसम् ॥**

भ० गी० अ० १७ श्लो० १२ ॥

परन्तु हे अर्जुन केवल दम्भाचरण के लिये अथवा फल को भी दृष्टि में रख कर जो यज्ञ किया जाता है उस यज्ञ को तू राजस जान ॥१२॥

**विधिहीनमसृष्टान्नं मन्त्रहीनमदक्षिणम् ।**
**श्रद्धाविरहितं यज्ञं तामसं परिचक्षते ॥**

भ० गी० अ० १७ श्लो० १३॥

शास्त्रविधि से हीन अन्नदान से रहित, बिना मन्त्रों के, बिना दक्षिणा के और बिना श्रद्धा के किये जाने वाले यज्ञ को तामस यज्ञ कहते हैं ॥१३॥ इस प्रमाण से सात्विक, राजस, तामस भेद से



यज्ञ तीन प्रकार के होते हैं। इसके उपरान्त चतुर्मुख ब्रह्मा ने वायुदेवता वाले पशुओं को। यहाँ पर अब यह प्रश्न होता है कि वायु देवता वाले पशु हैं, इसमें क्या प्रमाण है। इसका उत्तर यह है कि—

**अन्तरिक्षदैवत्याः खलु वै पशवः ॥** शतपथ० ॥

निश्चय करके वायु देवता वाले पशु हैं। यह श्रुति प्रमाण है। अथवा वायुमार्ग में संचरणशील पक्षियों को। "वायव्यान्" यहाँ पर ॥ तस्माच्छ्रसा नः पुंसि ६।१।१०३॥ इस सूत्र से नकार होता है। और। वनमे होने वाले सातठो। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि 'अरण्य' शब्द का वन अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**अटव्यरण्यं विपिनं गहनं काननं वनम् ।**

अमर० कां० २ व० ४ श्लो० १ ॥

अटवी १ अरण्य २ विपिन ३ गहन ४ कानन ५ वन ६ ये जंगल के नाम हैं ॥ ॥ इस कोश से "अरण्य" शब्द का अर्थ वन होता है। "आरण्यान्" यहाँ पर ॥ तत्र भवः ॥४।३।५३॥ इस सूत्र से अण् प्रत्यय होता है। गज वानरादिक पशुओं को। अब यहाँ पर प्रश्न होता है कि यहां "पशु" शब्द का साक्षात् अर्थ क्या है? इसका उत्तर यह है कि "सर्वानविशेषेण पश्यति" सबको अविशेष से जो देखता है वह पशु है। अविहशिकम्यामपशिबाबामुजि पशितुग्धुरदीर्घहकारश्च ॥ उणादिपाद० १ ॥ इस

उणादि सूत्र से निष्पन्न पशु शब्द होता है। "पशून" यहाँ पर प्रथमयोः पूर्वसवर्णः ॥६।१।१०२॥ इस सूत्र से दीर्घ होता है। और ॥ "च" के ॥ चादयोऽसत्वे ॥१।४।५७॥ इस सूत्र से निपात संज्ञा होती है। जो । "ये" यहाँ पर ॥ जसः शी ॥७।१।१७॥ इस सूत्र से शी होता है। गाँव में होनेवाले गो आदिक सात पशु हैं। "ग्राम्याः" यहाँ पर ॥ भवेछन्दसि ॥४।४।११०॥ इस सूत्र से यत् प्रत्यय होता है और ॥ तित्स्वरितम्॥ ६।१।१८५॥ इस सूत्र से स्वरित होता है। उन सब पशुओं को बनाया। "चक्रे" तनादि पठित 'डुकृञ् करणे" इस धातु से ॥ लिटस्तझयोरेशिरेच् ॥३।४।८१॥ इस सूत्र से एश् और ॥ उरत् ॥७।४।६६॥ इस सूत्र से अत् तथा ॥कुहोश्चुः ॥७।४।६२॥ इससे चकार होकर निष्पन्न होता है। "पशूँस्ताँश्चक्रे" यहाँ पर ॥ उभयथर्क्षु ॥८।३।८॥ इस सूत्र से रु और ॥ अत्रानुनासिकः पूर्वस्य तु वा ॥८।३।२॥ इस सूत्र से अनुनासिक होता है। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि सात पशु ग्राम्य और सात पशु आरण्य हैं इसमें क्या प्रमाण है? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**सप्तग्राम्याः पशवः सप्तारण्याः।** श्रुति०

सातठो ग्राम में होनेवाले और सातठो बन में होनेवाले पशु प्रसिद्ध हैं, उन सातों का नाम विष्णु पुराण में स्पष्ट लिखा है—

**गौरजः पुरुषो मेषश्चाश्वाश्वतरगर्दभाः।**
**एतान्ग्राम्यान्पशूनाहुरारण्यांश्च निबोधमे ॥**

विष्णुपु० अंश० १ अध्या० ५ श्लो० ५१॥



**श्वापदा द्विखुरा हस्ति वानराः पक्षिपञ्चमाः।**
**औदकाः पशवः षष्ठाः सप्तमाश्च सरीसृपाः ।५२॥**

गौ १ बकरा २ पुरुष ३ भेंड़ा ४ घोड़ा ५ अश्वतर ६ गदहा ७ इन सात को ग्राम्य पशु महर्षि सब कहते हैं और अब आरण्य सात पशुओं को तुम मुझसे जान लो ॥५१॥ कुक्कुर १ द्विखुरवाले २ हाथी ३ बानर ४ पक्षि ५ औदकजीव ६ और सरीसृप ७ ये सात बन में होनेवाले पशु हैं ॥५२॥ इस मन्त्र से संसार की सृष्टि कही गई है। यह मुद्गलोपनिषद् में लिखा है कि—

**तस्मादिति च मन्त्रेण जगत्सृष्टिः समीरिता।**

मुद्गलो० मं० ८॥

'तस्माद्यज्ञात्" इस मंत्र से सब संसार की उत्पत्ति कही गयी है ॥८॥ इस प्रकार से इस छठवीं ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि—सब परब्रह्मनारायण के लिए समर्पण है जिस यज्ञ में ऐसा उस पुरुष मेध यज्ञ से अथवा आत्म समर्पणरूपयज्ञ करने वाले चतुर्मुख ब्रह्मा से दधि मिश्रित घृत संपादित हुआ और उस चतुर्मुख ब्रह्मा ने वायुदेवतावाले अथवा वायुमार्ग में विचरनेवाले पक्षियों को तथा बन में होनेवाले पशुओं को और ग्राम में होनेवाले पशुओं को निर्मित किया अर्थात् बनाया ॥६॥

॥ सप्तमी—ऋक् ॥

**तस्माद्यज्ञात्सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे ।**
**छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ॥७॥**

अन्वयार्थ—( तस्मात् ) उस ( सर्वहुतः ) सब आत्मा परब्रह्म नारायण में समर्पण किया गया है। हवन के द्वारा जिससे ऐसे ( यज्ञात् ) यज्ञ पुरुष चतुर्मुख ब्रह्मा से ( ऋचः ) ऋग्वेद तथा ( सामानि ) सामवेद ( जज्ञिरे ) उत्पन्न हुए और ( तस्मात् ) उसी चतुर्मुख ब्रह्मा से ( छन्दांसि ) अथर्ववेद अथवा ब्राह्मणभागवेद या गायत्र्यादिक ( जज्ञिरे ) प्रकट हुए ( तस्मात् ) उसी ब्रह्मा से यजुर्वेद अजायत उत्पन्न हुआ ॥७॥

विशेषार्थ—उस। तनादिपठित "तनु विस्तारे" इस धातु से ॥ त्यजि तनियजिभ्यो डित् ॥ उणादि० पाद० १ ॥ इस सूत्र से "तद्" शब्दनिष्पन्न होता है। सब आत्मसमर्पणरूपयज्ञ को हवन के द्वारा संपादन करनेवाला। चतुर्मुख ब्रह्मा से। ऋग्वेद। "ऋच्" शब्द तुदादि पठित "ऋच स्तुतौ" इस धातु से ॥ क्विप् च ॥ ३।२।७६॥ इस सूत्र से क्विप् प्रत्यय होकर सिद्ध होता है। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि ऋग्वेद किसको कहते हैं और ऋग्वेद की कितनी शाखाएँ हैं? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**तेषामृग्यत्रार्थवशेन पादव्यवस्था ।**

मीमांसा० अ० २ पाद० १ सू० ३५॥



**एकविंशतिशाखायामृग्वेदः परिकीर्तितः ॥**

सीतोपनि० इक्कीस शाखा ऋग्वेद में कहे गये है।

**ऋग्वेदस्य तु शाखाः स्युरेक विंशतिसंख्यकाः ।**

मुक्ति.कोप० अ० १ मं० १२ ॥ ऋग्वेद की ईक्कीस शाखाएँ हैं ॥१२॥

**एकविंशतिधा बह्वृच्यः** ॥ महाभाष्य अध्या० १ पाद १ आह्निक० १। इक्कीस शाखाएँ ऋग्वेद की हैं ॥१॥

इस प्रमाण से इक्कीस शाखाएँ ऋग्वेद की हैं। और सामवेद। "साम" शब्द दिवादि पठित 'षोऽन्तकर्मणि" इस धातु से ॥ सातिभ्यामर्मनिन्मनिणौ ॥ उणादि पाद० ४ ॥ इस सूत्र से निष्पन्न होता है। और मेदिनीकोश में लिखा है कि—

**साम क्लीबमुपायस्य भेदे वेदान्तरेऽपि च** ॥मेदिनीको०

उपाय के भेद में और वेदान्तर में नपुंसक साम शब्द का प्रयोग होता है॥ अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि सामवेद किसको कहते हैं तथा सामवेद की कितनी शाखाएँ हैं? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**। गीतिषु सामाख्या** ॥ मी० अ० २ पा० १ सू० ३६ ॥

गान में सामवेद नाम होता है ॥३६॥

**॥साम्नः सहस्रशाखाः स्युः** ॥ सीतोपनि० ॥

साम वेद की हजार शाखाएँ हैं ॥

**सहस्रसंख्यया जाताः शाखाः साम्नः परन्तप ।**

॥ मुक्तिको० अ० १ मंत्र १३ ।

हे परन्तप महावीर सामवेद की हजार शाखाएँ हैं ॥१३॥

**सहस्रवर्त्मा सामवेदः ॥** महाभाष्य० अ० १ पा० १ आह्नि० १

हजार शाखाएँ सामवेद की हैं ॥१॥ इन प्रमाणों से गीत्यात्मक सामवेद की हजार शाखाएँ हैं। उत्पन्न हुए। उसी चतुर्मुख ब्रह्मा से। अथर्ववेद। या ब्राह्मणभागवेद अथवा गायत्र्यादिक। "छन्दस्" शब्द भ्वादि पठित "चदि आह्लादे" इस धातु से ॥ चन्देरादेश्च छः ॥ उणादि० पा० ४ इस उणादि सूत्र से निष्पन्न होता है। और इसके विषय में लिखा है कि—

**छन्दः पद्यप्रभेदेऽपि स्वैराचाराभिलाषयोः** ॥मेदिनीको०

पद्यभेद में तथा स्वैराचार में और अभिलाषा में छन्दस् शब्द का प्रयोग होता है।

**छन्दः पद्येऽभिलाषेच** ॥ अमर० कां० ३ व० ३ श्लो० २३२।

पद्य तथा अभिलाषा और वेद में छन्दस् शब्द का प्रयोग होता है ॥२३२॥ अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "छन्दस्" शब्द का अर्थ अथर्ववेद कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**॥ कार्यसिद्धेन चतुर्धा परिकीर्तिता ।**

**ऋचो यजूंषि सामानि अथर्वाङ्गिरसस्तथा ॥** सीतोपनि०॥

कार्य के सिद्ध होने से ऋग्वेद यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद ये चार प्रकार का वेद कहा गया है।



**ऋग्वेदादि विभागेन वेदाश्चत्वार ईरिताः ।** मुक्ति को० अ० १ मं० ११ ॥ ऋक् यजुः साम अथर्व का विभाग से वेद चारों कहा गया है ॥११॥

**चत्वारोवेदाः ॥** महाभाष्य० अ० १ पा० १ आह्नि० १ ॥

चार वेद हैं ॥१॥ इन प्रमाणों से स्पष्ट ज्ञात होता है कि चार वेद हैं ॥१॥ उनमें से पुरुषसूक्त के सातवें मंत्र में ऋक् साम यजुः के प्रादुर्भाव स्पष्ट वर्णन करता हुआ 'छन्दांसि" पद आया है। इससे "छन्दस्" शब्द का अर्थ अथर्ववेद होता है। दूसरी बात यह है कि ऋचाओं की उत्पत्ति होने से गायत्र्यादिक भी उसके साथ ही उत्पन्न हो गये। पुनः "छन्दांसि" पद अथर्ववेद के लिए ही ज्ञात होता है। अब यह संदेह होता है कि अथर्ववेद किस को कहते हैं और अथर्ववेद को कितनी शाखाएँ हैं? इसका उत्तर यह है कि—

**॥ निगदो वा चतुर्थंस्याद्धर्म विशेषात् ॥**

मी० अ० २ पा० १ सू० ३८ ॥

विशेष धर्म होने से निगद ही चतुर्थ अथर्ववेद है अर्थात् निगद को अथर्ववेद कहते हैं ॥३८॥

**अथर्वणस्य शाखाः स्युः पञ्चाशद्भेदतो हरे ॥**

मुक्ति को० अ० १ मं० १३ ॥

हे मारुते अथर्ववेद के पचास शाखाएँ हैं ॥१३॥ पतञ्जलि के समय में नौ शाखा मिलते थे इस से लिखा है कि —

**॥ नवधा अथर्वणः ॥** महाभाष्य० अ० १ पा० १ आह्नि० १॥

नो शाखा अथर्ववेद के हैं। इससे सिद्ध होता है कि अथर्व वेद की पचास शाखाएँ हैं। अब यहाँ पर यह शंका होती है कि "छन्दांसि" पद का अर्थ ब्राह्मण भाग वेद कैसे होता है? इसका समाधान यह है कि– "छन्दश्च छन्दश्च छन्दश्च" इस विग्रह में ॥ चार्थे द्वन्द्वः ॥२।२।२९॥ इस सूत्र से द्वन्द्व समास होने पर ॥ सरूपाणामेकशेष एकविभक्तौ ॥१।२।६४॥ इस सूत्र से एक शेष तथा ॥ जश्शसोः शिः ॥७।१।२०॥ इससे शि और ॥ शि सर्वनामस्थानम् ॥१।१।४२॥ इस सूत्र से सर्वनामस्थान सज्ञा तथा ॥ नपुंसकस्य झलचः ॥७।१।७२॥ इससे नुम् और ॥ सान्तमहतः संयोगस्य ॥६।४।१०॥ इस सूत्र से दीर्घ होकर निष्पन्न "छन्दांसि" पद होता है। उसमें पहले "छन्दः" का अर्थ अथर्ववेद है तथा दूसरे का अर्थ ब्राह्मण भागवेद है और तीसरे का अर्थ गायत्र्यादिक है। यद्यपि "छन्दांसि" यहां पर एकही शेष है तोभी— ॥ शिष्यमाणः लुप्यमानार्थाभिधायी ॥ इस न्यास से पूर्वोक्त तीनों अर्थ एकही से ज्ञात होता है। अब यहाँ पर पतञ्जलि महर्षि ब्राह्मण भाग को छन्दस् मानकर ॥ चतुर्थ्यर्थे बहुलं छन्दसि ॥२।३।६२॥ इस सूत्र पर ॥ षष्ठ्यर्थे चतुर्थीतिवाच्यम् ॥ जो यह वार्तिक है, इसके उदाहरण में ॥ या खर्वेण पिबति तस्यै खर्वः ॥ महाभाष्य ॥ जो छोटा पात्र से जल रजस्वला समय में पीती है उसका छोटा बच्चा होता है॥ यह ब्राह्मण भाग का उदाहरण दिये हैं। इस व्याकरण के प्रमाण से "छन्दांसि" का अर्थ होता है



कि– ऋग्वेद का ऐतरेय ब्राह्मण तथा यजुर्वेद का शतपथ ब्राह्मण सामवेद का ताण्ड्यब्राह्मण और अथर्ववेद का गोपथ ब्राह्मण। ये सब उत्पन्न हुए। त ।

**गायत्रीप्रमुखं छन्दः ॥** कां० २ व० ७ श्लो० २२ ॥

गायत्री उष्णिहि अनुष्टुभ् इत्यादि का नाम छन्दस् है ॥२२॥ इस कोश का प्रमाण से यह भी अर्थ होता कि—गायत्र्यादिक। प्रकट हुए। जब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है। इसका उत्तर यह है कि—

**॥ तस्माद्यज्ञात्सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे।**
**छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ॥**

ऋग्वे० अष्ट० ८ मण्डल० १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त० ९० म० ९॥ सबको पर ब्रह्म नारायण में समर्पण द्वारा हवन करने वाला उस यज्ञ पुरुष चतुर्मुख ब्रह्मा से ऋग्वेद सामवेद उत्पन्न हुए तथा उसी ब्रह्मा से अथर्ववेद ब्राह्मण-भाग गायत्र्यादिक उत्पन्न हुए और उसी चतुर्मुख से यजुर्वेद उत्पन्न हुआ ॥ ॥

**तस्माद्यज्ञात्सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे।**
**छन्दो ह जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ॥**

अथर्ववे० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० १३॥ उस सर्वहुत चतुर्मुख ब्रह्मा से ऋग्वेद सामवेद उत्पन्न हुए उसी से अथर्ववेद उत्पन्न हुआ और उसी ब्रह्मा से यज्ञात्मक यजुर्वेद उत्पन्न हुआ ॥१३॥ इस श्रुति के प्रमाण से पूर्वोक्त अर्थ होता है।

"जज्ञिरे" यहाँपर ।। लिटि धातोरनभ्यासस्य ॥ ६।१।८।। इस सूत्र से द्वित्व होता है । उसी चतुर्मुख-ब्रह्मा से । यज्ञात्मकयजुर्वेद । उत्पन्न हुआ । 'यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेषु" इसधातुसे ॥ अतिपॄवपियजित निधनितपिभ्यो नित् ।। उणादि० पाद० २।। इस उणादि सूत्रसे उस् होकर "यजुः" निष्पन्न होता है। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि यजुर्वेद किसको कहते हैं। और यजुर्वेद की कितनी शाखाएं हैं । इसका उत्तर यह है कि—

**शेषे यजुः शब्दः** ।। मी० अ० २ पा० १ सू० ३७।। शेष में यजुर्वेद कहा जाता है ।।३७।।

**शत च नव शाखासु यजुषामेव जन्मनाम्** ।। सीतोप०

।। एकसौनौ शाखा यजुर्वेद के हैं ।।

**नवाधिकशतं शाखा यजुषो मारुतात्मज ॥**

मुक्तिको० अ० १ मं० १२ ।।

हे पवनपुत्रमहावीर ! यजुर्वेदकी एकसौ नौ शाखाएँ हैं ।।१२।। पतञ्जलिमहर्षिके समय में एकसौ एक शाखा मिलते थे इस से लिखा है कि—।। एक शतमध्वर्युशाखा ।। महा भाष्य० अ० १ पा० १ आह्नि० १।। एकसौ एक शाखाएँ यजुर्वेद की हैं ।।१।। और इसी के अनुसार लिखा है कि—

**यजुर्वेदमहाकल्पतरोरेकोत्तरं शतम् ।**

**शाखास्तत्र शिखाकारा दशपञ्चाथ शुक्लगाः ।।**

**तत्रापि मुख्यं विज्ञेयं शाखा माध्यन्दिनी यजुः ।।**

बृहन्नारदीय० ॥



यजुर्वेदमहाकल्पतरु की एकसौ एक शाखाएँ हैं, उनमें शुक्ल यजुर्वेदके शिखाकार "जबाल १ बौधेय २ काण्व ३ माध्यन्दिनी ४ शापेय ५ स्थापायनीय ६ कपोल ७ पाण्डरवत्स ८ आवटिक ९ परमावटिक १० पराशर ११ वैणेय १२ वैधेय १३ वैनतेय १४ वैजवस् १५ ये पन्द्रह शाखाएँ हैं । इनमेंसे भी मुख्य माध्यन्दिनी शाखा यजुर्वेद की है । यह बृहन्नारदीयमें स्पष्ट लिखा है ।

अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि चतुर्मुखसे वेद उत्पन्न होता है यह अर्थ कैसे होता है। इसका उत्तर विष्णुपुराण में लिखा है ।

**गायत्रं च ऋचश्चैव त्रिवृत्स्तोमं रथन्तरम् ।**

**अग्निष्टोमं च यज्ञानां निर्ममे प्रथमान्मुखात ।।**

विष्णुपुरा० अंश० १ अध्याय० ५ श्लो० ५ ।।

**यजूंषि त्रैष्टुभं छन्दः स्तोमं पञ्चदशं तथा ।**

**बृहत्साम तथोक्थ्यं च दक्षिणादसृजन्मुखात् ।।५४ ।।**

**सामानि जगतीछन्दः स्तोमं सप्तदशं तथा ।**

**वैरूपमतिरात्रं च पश्चिमादसृजन्मुखाद् ।।५५।।**

**एकविंशमथर्वाणमाप्तोर्यामाणमेव च ।**

**अनुष्टुभं च वैराजमुत्तरादसृजन्मुखात् ।। ५६ ।।**

ब्रह्माने गायत्रीछन्दको और ऋग्वेदको तथा त्रिवृत्स्तोम को और रथन्तर को तथा अग्निष्टोम यज्ञ को पूर्व मुख से उत्पन्न

किया ॥५३॥ और यजुर्वेदको तथा त्रैष्टुभछन्दको और पञ्चदशस्तोमको तथा बृहत्सामको और उक्थ्य को दक्षिणके मुखसे उत्पन्न किया ॥ ५४ ॥ तथा सामवेद को और जगती छन्दको तथा सप्तदश स्तोमको और वैरूपको तथा अतिरात्रको पश्चिम मुखसे उत्पन्न किया ॥५५॥ अथर्ववेदको तथा एकविंशस्तोम को और अप्तोर्यामाको तथा अनुष्टुप छन्दको और वैराज को उत्तर मुखसे उत्पन्न किया ॥ ५६ ॥ इस पुराण के प्रमाणसे चतुर्मुख ब्रह्मासे वेद उत्पन्न होता है यह अर्थ होता है। इसमंत्रसे चारोवेदों की उत्पत्ति कही गयी है। इस प्रकारसे इस सातवीं ऋचाका भावार्थ यह हुआ कि—

आत्मसमर्पणरूपयज्ञ करने वाले उस चतुर्मुखब्रह्मासे ऋग्वेद, सामवेद उत्पन्न हुए और उसी ब्रह्मासे अथर्ववेद ब्राह्मणभाग गायत्र्यादिक प्रकट हुए तथा उसी चतुर्मुखप्रजापतिसे यजुर्वेद उत्पन्न हुआ ।७॥

॥ अष्टमी—ऋक् ॥

**तस्मादश्वा अजायन्त ये के चोभयादतः ।**
**गावो ह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाता अजावयः ॥८॥**

अन्वयार्थ—(तस्मात्) उस सर्वहुत चतुर्मुख ब्रह्मासे (अश्वाः) घोड़े (अजायन्त) उत्पन्नहुए (च) और (ये) जो (के) कोई घोड़ोंसे अतिरिक्त (उभयादतः) ऊपर नीचे के दांतोंसे युक्त



वानर गदहा आदिक हैं वे सब उत्पन्न हुए (ह) प्रसिद्ध हैं कि (तस्मात्) उस यज्ञ पुरुष ब्रह्मा से (गावः) गौएँ (जज्ञिरे) उत्पन्न हुईं (तस्मात्) उस चतुर्मुख प्रजापति से (अजावयः) बकरी भेंड़ (जाताः) उत्पन्न हुईं ॥८॥

विशेषार्थ—उस आत्मसमर्पणरूपयज्ञ करने वाले चतुर्मुख ब्रह्मा से तुरङ्ग। अब यहां पर यह शंका होती हैं कि "अश्व" शब्द का अर्थ तुरङ्ग कैसे होता है। इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**तस्मादश्वा अजायन्त ये के चोभयादतः ।**
**गावो ह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाता अजावयः ।**

ऋग्वे० अष्ट० ८ मण्डल १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त ९० मं० १० ॥

उस चतुर्मुख ब्रह्मा से घोड़े उत्पन्न हुए और जो कोई अश्व से अतिरिक्त ऊपर नीचे के दाँत वाले गर्भादिक हैं वे सब उत्पन्न हुए प्रसिद्ध है कि उस ब्रह्मासे गौएं उत्पन्न हुईं उस चतुर्मुख से भेंड़ बकरी उत्पन्न हुईं ॥ १० ॥

**तस्मादश्वा अजायन्त ये के चोभयादतः।**
**गावो ह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाता अजावयः ।**

अथर्ववे० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० १२॥

इन श्रुतियों के प्रमाण से और—

**घोटके वित तुरगस्तुरङ्गाश्वतुरङ्गमाः ।**

**वाजिवाहार्वगन्धर्वहयसैन्धवसप्तयः ॥**

अमर० कां० २ व० ८ श्लो० ४३ ॥

घोटक १ वीति २ तुरग ३ तुरङ्ग ४ अश्व ५ तुरङ्गम ६ वाजि ७ वाह ८ अर्वन् ९ गन्धर्व १० हय ११ सैन्धव १२ सप्ति १३ ये तुरङ्ग के नाम हैं ॥४३॥ इस अमरकोश के भी प्रमाण से "अश्व" शब्द का अर्थ तुरङ्ग होता है। और भी लिखा कि—स्वादि पठित "अशू व्याप्तौ संघाते च" इस धातु से॥ अशूप्रुषि लटिकणिखटिविशिभ्यः क्वन् उणा० पा० ॥१॥ इस उणादि सूत्र से क्वन् प्रत्यय होकर निष्पन्न 'अश्व' शब्द होता है।

**अश्वः पुंजातिभेदे चतुरङ्गेचपुमानयम् ॥** मेदिनीकोश० ।

पुलिंग जातिभेद में और तुरङ्गमें पुंलिंग अश्व शब्द का प्रयोग होता है।

**अश्व पुंमेदवाजिनोः ॥** विश्वकोश० ॥

पुंभेदमें और वाजिमें अश्व शब्द का प्रयोग होता है। इन प्रमाणों से "अश्व" शब्द का अर्थ तुरङ्ग होता है। "अश्वाः" यहाँ पर बहुषु बहुवचनम् ॥१।४।२१॥ इस सूत्र से बहुवचन और ॥ सरूपाणामेकशेष एक विभक्तौ ॥१।२।६४॥ इस सूत्र से एक शेष होता है। उत्पन्न हुए। "अजायन्त" यहाँ पर ॥झोन्तः ॥७।१।३ इस सूत्र से अन्तादेश होता है। और। जो। "ये" यहाँपर ॥ जसः शी ॥७।१।१७॥ इस सूत्र से शी होता है। कोई तुरङ्ग से अतिरिक्त



गर्दभादिक हैं। "के" यहाँपर ॥ किमः कः ॥७।२।१०३॥ इस सूत्र से क होता है। और। ऊपर नीचे के दांतों से युक्त वानरादिक उत्पन्न हुये। "उभयादतः" यहांपर ॥ छन्दसि दृष्टानुविधिः ॥ वेदमेंदृष्टानुसारविधानहोताहै॥इस महाभाष्यके वचनानुसार छान्दस-दीर्घ होताहै। और

**रदना दशना दन्ता रदाः ॥** अमर०कां०२व०६ श्लो० ९१॥

रदन१ दशन२ दन्त३ रद४ ये दाँत के नाम हैं ॥९१॥ प्रसिद्ध हैकि। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि "ह" का अर्थ प्रसिद्ध कैसे होता है। इसका उत्तर यह है कि—

**उशन् ह वै वाजश्रवसः सर्ववेदसं ददौ ।**
**तस्य ह नचिकेता नाम पुत्र आस ॥**

कठो० वल्ली० १ मं० १॥

निश्चय करके प्रसिद्ध है कि यज्ञके फलकी इच्छा वाले वाज-श्रवामहर्षिके पुत्र ने सब धन को दान दे दिया। उस उद्दालक महर्षि का प्रसिद्ध नचिकेता नामवाला पुत्र था ॥१॥ इस श्रुति में प्रसिद्धार्थक ह" का प्रयोग हुआ है। इस प्रमाण से "ह" का प्रसिद्ध अर्थ होता है ।अथवा॥

**तु हि च स्म ह वै पदपूरणे ॥** अमर० कां०३व०४श्लो०५॥

तु १ हि २ च ३ स्म ४ ह ५ वै ६ ये पाद पूर्णतामें प्रयुक्त होते हैं ॥५॥ इस प्रमाण से ह शब्द यहांपर पादपूरणार्थक है। उस यज्ञपुरुषचतुर्मुखब्रह्मासे। बलीवर्द सौरभेयी गायें। यहाँ पर यह सदेह होताहैकि "गावः" पदका पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है।

इसका उत्तर यह है कि भ्वादि पठित "गम्लृ गतौ" इस धातु से। गमेर्डोः ॥ उणा० पा० २ ॥ इस सूत्र से डो प्रत्यय होकर ॥ गोतो णित् ॥६।१।६०॥ इस सूत्र से णित् हो करके अचो ञ्णिति ॥७।२।११५॥ इस सूत्र से वृद्धि तथा ॥ एचोऽयवायावः ॥६।१।७८॥ इस सूत्र से आव् होकर "गावः" पद निष्पन्न होता है। और ॥गमेर्डोः॥ यहाँ पर गो शब्द का विषय में लिखा है कि

**गौ र्नादित्ये बलीवर्दे किरणक्रतुभेदयो० ।**
**स्त्री तु स्याद्दिशि भारत्यां भूमौ च सुरभावपि ॥**
**नृस्त्रियोः स्वर्गवज्राम्बुरश्मिदृग्बाणलोमसु ॥**

सिद्धान्तकौ उणा० ॥

आदित्य १ बलीवर्द २ किरणभेद ३ क्रतुभेद ४ में पुंलिंग गो शब्द का प्रयोग होता है। दिशा १ वाणी २ भूमि ३ सुरभि ४ में स्त्रीलिंग गो शब्द का प्रयोग होता है। तथा स्वर्ग १ वज्र २ जल ३ रश्मि ४ नेत्र ५ बाण ६ लोम ७ में पुंलिंग और स्त्रीलिंग दोनों गो शब्द का प्रयोग होता है।

**गौः स्वर्गे वृषभे रश्मौ वज्रे चन्द्रे पुमान्भवेत् ।**
**अजने नेत्रदिग्बाणभूवाग्वारिषु गौर्मता ।**

तत्त्वबोधिनी० ॥

स्वर्ग १ बैल २ किरण ३ वज्र ४ चन्द्रमा ५ में पुंलिंग गोशब्द का प्रयोग होता है और अर्जन १ नेत्र २ दिशा ३ बाण ४ पृथ्वी ५ वाणी ६ वारि ७ में स्त्रीलिंग गो शब्द का प्रयोग होता है। और भी लिखा है कि— ॥



**माहेयी सौरभेयी गौ रुस्रा माता च शृङ्गिणी ॥**

अमर० कां० २ व० ९ श्लो० ॥६६॥

**अर्जुन्यघ्न्या रोहिणी स्यात् ॥ ६७ ॥**

माहेयी १ सौरभेयी २ गौ ३ उस्रा ४ माता ५ शृङ्गिणी ६॥६६॥ अर्जुनी ७ अघ्न्या ८ रोहिणि ९ ये गौ के नाम हैं॥६७॥ इस प्रमाण से पूर्वोक्त गावः" पद का अर्थ होता है। गायें उत्पन्न हुई। ब्राह्मण भाग में यज्ञ साधक गौ के चिह्न भी लिखा है कि—

**स्थूलपृषतीमाग्नि वारुणीमड्वाही मालभेत ।** ब्राह्म० ॥

जिसका शरीर हृष्टपुष्ट गोल बड़े बड़े चिह्नों से युक्त हो, नेत्र सूर्य और अग्नि के समान रक्त वर्ण हो उस गौ को यज्ञ के घृत दुग्ध के निमित्त ग्रहण करे। उस चतुर्मुखब्रह्मा से बकरें और भेड़े उत्पन्न हुए। अब यहाँ पर शंका होती है कि "अजावयः" पदका पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है? इसका समाधान यह है कि "अजाश्च अवयश्च" इस प्रकार के विग्रह होकर पूर्वोक्त पद सिद्ध होता है तो॥

**अजा छागी शुभच्छाग वस्तच्छगलका अजे ॥**

अमर० कां० २ व० ९ श्लो० ७६॥

अजा १ छागी २ ये बकरी के नाम हैं। शुभ १ छाग २ बस्त ३ छगलक ४ अज ५ ये बकरे के नाम हैं॥७६॥ इस प्रमाण

से " अज " शब्द का अर्थ बकरा होता है। और

**अवयः शैलमेषार्काः ॥** अमर० कां० ३ व० ३ श्लो० २०७॥

पर्वत १ भेंड़ २ सूर्य ३ में अवि शब्द का प्रयोग होता है ॥२०७॥ इस अमरकोश का प्रमाण से "अवि" शब्द का अर्थ यहाँ पर भेंड़ होता है। " अजावयः " यहाँ पर ॥जसिच॥७।३।१०९॥ इस सूत्र से गुण होता है। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि चतुर्मुख ब्रह्मा से अश्वादिक उत्पन्न होते हैं। यह अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर विष्णु-पुराण में है कि—

**अवयो वक्षसश्चक्रे मुखतोऽजांस सृष्टवान् ।**
**सृष्टवानुदराद्गाश्च पार्श्वाभ्यां च प्रजापतिः ॥**
**पद्भ्यां चाश्वान् समातङ्गान् रासभान्गवयान्मृगान् ।**
**उष्ट्रानश्वतरांश्चैव न्यकूङ्नन्याश्च जातयः**

वि० पु० अ १ अ० ५ श्लो० ४८-४९

चतुर्मुख ब्रह्मा ने अपने वक्षःस्थलसे भेंड़ों को बनाया और मुख से बकरों को उत्पन्न किया तथा उदर से गौओं को प्रकट किया और दोनों पार्श्व से पशु बनाया ॥४८॥ उस ब्रह्मा ने अपने दोनों चरणों से घोड़ों को, हाथियों को, गदहों को, गवय (नीलगायों) को, हरिणों को, ऊंटों को, खच्चरों को, कृष्णसारों को और अन्य जाति के पशुओं को भी उत्पन्न किया ॥४९॥ इस प्रमाण से चतुर्मुख ब्रह्मा से अश्वादिक उत्पन्न होते हैं यह अर्थ होता है। सर्वयज्ञसाधक गौ के विषय में अब संदेह होता है कि गौ किस को कहते हैं? इसका



उत्तर वैशेषिकदर्शनमें लिखा है कि—

**विषाणी ककुद्मान्प्रान्तेवा लधिस्सास्नावा निति ।**
**( गोत्वे दृष्टं लिङ्गम् )** ॥ वैशेषि० अध्या० २ आह्नि० २ ॥

सिंग, डील प्रान्तमेंबालधि और गर्दनमें ललरी जिसको हो उसको गौ कहते हैं ॥ २ ॥ इस मंत्र में यज्ञकार्यसाधक विशेष पशुओं की उत्पत्ति कही गयी है। इस प्रकारसे इस आठवीं ऋचाका भावार्थ यह हुआ कि—

उस चतुर्मुख ब्रह्मासे घोड़े उत्पन्न हुए और जो कोई तुरङ्गोंसे अतिरिक्त ऊपर नीचेके दाँतोंसे युक्त गदहा आदिक हैं वे सबभी उत्पन्न हुए। प्रसिद्ध है कि उस चतुर्मुख से गौएं उत्पन्न हुईं, उस ब्रह्म से ब[illegible]रे भेंड़े उत्पन्न हुए ॥८॥

॥ नवमी—ऋक् ॥

**तं यज्ञं बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रतः ।**
**तेन देवा अयजन्त साध्या ऋषयश्च ये ॥९॥**

अन्वयार्थ—( अग्रतः ) स्थावरजंगमसृष्टिके पूर्व ( जातम् ) उत्पन्न हुए ( तम् ) उस ( यज्ञम् ) यजनीयहविष्यरूप ( पुरुषम् ) चतुर्मुखपुरुष ब्रह्माको ( बर्हिषि ) अग्निरूपप्रकृति में ( प्रौक्षन् ) प्रोक्षणादिक संस्कारको करते हुए। ( ये ) जो ( साध्याः ) कर्मसाधन (वाक् पाणिपाद पायु उपस्थ कर्मेन्द्रिय ( च ) और

( ऋषय: ) ज्ञानसाधन श्रोत्र चक्षु: घ्राण रसना त्वचा ज्ञानेंद्रिय हैं वे सब (देवा:) दश इन्द्रियाँ ( तेन ) उस चतुर्मुख पुरुषरूप हविष्यसे ( अयजन्त ) आत्मसमर्पणरूपमानसयाग को निष्पन्न करते हुए ॥६॥ विशेषार्थ—अण्डान्तर्गत स्थिर चर आदिक सृष्टिके पूर्वकालमें। विराट् से चतुर्मुखपुरुषरूपसे प्रादुर्भूत। उस श्रुति स्मृति इतिहास पुराण प्रतिपाद्य। यज्ञसाधनभूत यजनीय हविष्यरूप। चतुर्मुख-ब्रह्माको। अग्नि रूप प्रकृतिमें। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि "बर्हिष्" शब्द का प्रकृति अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि भ्वादि पठित "बृहि वृद्धौ" इस धातुसे ॥ बृंहे र्नं लोपश्च ॥उणा० पा० २॥ इस सूत्रसे इस् प्रत्यय होकर "बर्हिष्" शब्द निष्पन्न होता है। और

॥ अग्निर्वैश्वानरो वह्नि र्वीतिहोत्रो धनञ्जयः।
॥ कृपीटयोनिर्ज्वलनो जातवेदा स्तनूनपात् ॥
अमर० कां० १ व० १ श्लो० ५६ ॥

बर्हिः शुष्मा कृष्णवर्त्मा शोचिष्केश उपबुर्धः।
आश्रयाशो बृहद्भानुः कृशानुः पावकोऽनलः ॥५७॥
रोहिताश्वो वायुसखः शिखावा नाशुशुक्षणिः।
हिरण्यरेता हुतभुक् दहनो हव्यवाहनः ॥ ५८ ॥
सप्तार्चि र्दमुनाः शुक्रश्चित्रभानु र्विभावसुः।
शुचि रणित्तम्— ॥ ५९ ॥



अग्नि १ वैश्वानर २ वह्नि ३ वीतिहोत्र ४ धनञ्जय ५ कृपीटयोनि ६ ज्वलन ७ जातवेदस् ८ तनूनपात् ९ ॥५६॥ बर्हिष् १० शुष्मन् ११ कृष्णवर्त्मन् १२ शोचिष्केश १३ उषर्बुध १४ आश्रयाश १५ बृहद्भानु १६ कृशानु १७ पावक १८ अनल १९॥५७॥ रोहिताश्व २० वायुसख २१ शिखावत् २२ आशु-शुक्षणि २३ हिरण्यरेतस् २४ हुतभुक् २५ दहन ३० हव्यवाहन २७ ॥५८॥ सप्तार्चिस् २८ दमुनस् २९ शुक्र ३० चित्रभानु ३१ विभावसु ३२ शुचि ३३ अणित ३४ ये अग्नि के नाम हैं ॥५९॥ इस कोश के प्रमाण से "बर्हिष्" अग्नि को कहते हैं। तथा

भूमिरापोऽनलं वायुः खंमनो बुद्धिरेव च।
अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥
भ० गी० अ० ७ श्लो० ४ ॥

पृथ्वी १ जल २ अग्नि ३ वायु ४ आकाश ५ मन ६ बुद्धि ७ और अहंकार ८ इस प्रकार यह आठ प्रकार से विभाजित मेरी प्रकृति है।४॥ इस भगवद्गीता के प्रमाण से अग्नि प्रकृति ज्ञात होती है।

तमग्रतो जातं यज्ञं यष्टव्यं बर्हिषि प्रकृतौ निधाय साध्याः देवाः प्रौक्षन्। योगरत्न०।

सृष्टिके पूर्व उत्पन्न उस हविष्यरूप चतुर्मुख ब्रह्मा को प्रकृति में रखकर दशो इन्द्रियों ने प्रोक्षण संस्कार किया ॥

तं यज्ञं बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रतः ॥
तेन देवा अयजन्त साध्या ऋषयश्च ये ॥ ऋग्वे०
अष्ट० ८ मण्डल १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त ९० म० ७ ॥

सृष्टिके पूर्व उत्पन्न उस यजनीयहविष्यरूप चतुर्मुखब्रह्माको प्रकृतिमें रखकर प्रोक्षण संस्कार किये जो कर्मसाधन और ज्ञानसाधन दश इन्द्रियाँ हैं उन सबों ने उस चतुर्मुख रूप हविष्य से आत्म-समर्पण रूप मानसयज्ञ को निष्पन्न किया ॥ ७ ॥

**तं यज्ञं प्रावृषा प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रशः ।**
**तेन देवा अयजन्त साध्या वसवश्च ये ॥**

अथर्व० कां० १९ अनुवा० १ सूक० ६ मं० ११

सृष्टिके पहले चतुर्मुख पुरुष रूपसे प्रादुर्भूत उस यज्ञसाधनभूत पुरुषको वर्षासे प्रोक्षण संस्कार करते हुए उसी पुरुषसे जो साध्य-देवगण और आठ वसुदेवता मानसयाग को निष्पन्न करते हुए ॥११॥ इन प्रमाणों से "बर्हिष्" शब्दका अर्थ प्रकृति होता है। अनन्या-र्हत्वानुसंधानरूप प्रोक्षणसंस्कार को करते हुए । भ्वादिपठित "उक्ष सेचने" इसधातु से ॥ अनद्यतने लङ् ॥३।२।१११॥ इस सूत्र से लङ् ॥ कर्तरि शप् ॥३।१।६८॥ इस सूत्रसे शप् और आट् आदिक हो कर "प्रौक्षन्" पद निष्पन्न होता है। जो। कर्मसाधन वाक् पाणि पाद पायु उपस्थ ये पांच कर्मेन्द्रियाँ हैं। अथवा जो साध्यदेवतागण हैं। यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि साध्यदेवता कितने हैं ? तथा कौन कौन हैं ? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**मनोऽनुमन्ता प्राणश्च नरो यानश्च वीर्यवान् ।**
**चित्तिर्हयो नयश्चैव हंसो नारायणस्तथा ॥**

वायुपुरा० अ० ६६ श्लो० १५॥



**प्रभवोऽथ विभुश्चैव साध्या द्वादश जज्ञिरे ॥ १६ ॥**

मन १ अनुमन्ता २ प्राण ३ नर ४ यान ५ चित्ति ६ हय ७ नय ८ हंस ९ नारायण १० प्रभु ११ और बिभु १२ ये बारह साध्यदेवता उत्पन्न हुए ॥ १५।१६॥ इस प्रमाणसे पूर्वोक्त नाम वाले बारह साध्यदेवता हैं "साध्याः" यहाँ पर स्वादि पठित "राध साध संसिद्धौ" इस धातुसे ॥ ऋहलोर्ण्यत् ॥ ३।१।१२४ ॥ इस सूत्रसे ण्यत् होता है। और। ज्ञानसाधन श्रोत्र, नेत्र, घ्राण, रसना, त्वचा ये पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ हैं। अथवा मंत्रद्रष्टा ऋषिगण हैं। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि ऋषि किसको कहते हैं ? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**ऋषीत्येष गतौ धातुः श्रुतौ सत्ये तपस्यथ ।**
**एतत् सन्नियतं यस्मिन् ब्रह्मणा स ऋषिः स्मृतः ॥**

॥ वायुपु० अ० ५९ श्लो० ७९ ॥

**गत्यर्थादृषते र्धातो र्नाम निर्वृत्तिरादितः ।**
**यस्मादेष स्वयंभूत स्तस्माच्च ऋषिता स्मृता ॥ ८१ ॥**

ऋष् धातु गमन श्रवण सत्य और तप इन अर्थों में प्रयुक्त होता है ये सब बातें जिसके अन्दर एक साथ निश्चित रूप से हों उसी का नाम ब्रह्मा ने ऋषि रखा है ॥७९॥ गत्यर्थक ऋष् धातु से ही ऋषि शब्द की निष्पत्ति हुई है और आदि काल में यह ऋषिवर्ग स्वयं उत्पन्न होता है इसीलिये इसकी ऋषि संज्ञा है ॥८१॥

**ऋषयः सत्यवचसः ॥** अमर० कां० २ व० ७ श्लोक ४३ ॥

ऋषि १ सत्यवचस् २ ये ऋषि के नाम हैं ।।४३।। तुदादिपठित "ऋषि गतौ" इस धातु से "ऋषि" शब्द निष्पन्न होता है। वे सब इन्द्रियाँ अथवा देव ण। अब यहाँ पर प्रश्न होता है कि— "देवाः" पद का अर्थ इन्द्रियाँ कैसे होता है ? इसका उत्तर यह है कि दिवादि पठित "दिवु क्रीडा विजिगीषाव्यवहारद्युतिस्तुति मोदमदस्वप्नकान्तिगतिषु ॥ इस धातुसे ॥नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः ।। ३।१।१३४।। इस सूत्र से अच् प्रत्यय और ॥ पुगन्त-लघूपधस्य च ।। ७।३।८६।। इस सूत्रसे गुण होकर "देवाः" पद निष्पन्न होता है ॥ और ॥

**देवासुरा ह वै यत्र संयेतिरे ।।**

छान्दोग्यो० प्रपाठ० १ अध्या० १ खं० २ मं० १।।

ज्ञानेन्द्रिय कर्मेन्द्रिय निश्चय करके जिस शरीरमें एकत्रित हुई ॥१॥ इस श्रुतिमें इन्द्रियों का वाचक "देवाः" पदआया है। इससे "देवाः" पदका अर्थ इन्द्रियाँ होता है। अथवा देवगण। अब यहीं पर यह शंका होती है कि देवयोनि मनुष्ययोनिसे अलग नहीं है क्योंकि लिखा है कि ॥

**विद्वांसो हि देवा ॥** शतपथ० ।३।७।३।१०।।

विद्वानोंका नाम देवता है ।। १० ।। इसका उत्तर यह है कि पूर्वोक्तश्रुतिका अर्थ जो किया गया है वह ठीक नहीं है क्योंकि

**देवान् दैवीर्विशः प्रागुरुशिजो वह्नितमान् ॥**

यजु० अ० ६ मं०७।०।



इस श्रुतिका अर्थमें दिव्यगुण युक्त यह पशु अग्निषोमादि देवताओं के समीप गमन करे जो देवता विद्वान् अग्निद्वारा हविष्य की इच्छावाले हैं ॥ ७ ॥ इसमंत्र पर ही शतपथ की श्रुति है कि—

**विद्वांसो हि देवास्तस्मादाहोशिजो वह्नितमानिति ॥**

शतपथ० ।३।७।३।१०।। देवता विद्वान् हैं इससे उनको उशिज और वह्नितमान् कहा जाता है ।।१०।। विद्वानों का नाम देवता है इसका यहाँ कोई प्रसंग नहीं है, देवयोनि मनुष्ययोनिसे अलग है क्योंकि लिखा है कि—॥

**कर्मात्मनां चदेवानां सोऽसृजत्प्राणिनां प्रभुः ।**
**साध्यानां च गणं सूक्ष्मं यज्ञं चैव सनातनम् ॥**

मनु० अ० १ श्लो० २२।।

सब प्राणियों के प्रभु ब्रह्मा कर्मात्मा इन्द्रादि देवगणको और सूक्ष्म साध्यगण को तथा सनातन यज्ञ को बनाया ।२२।

**यान्ति देवव्रता देवान् ॥** भ० गी० अ० ९ श्लो० २५।।

देवताओं को पूजनेवाले देवताओं को प्राप्त होते हैं ॥ २५ ॥

**मध्याहुतयो ह वा एता देवानां यदनुशासनानि ॥**

शतप० अ० ११ प्र० ३ ब्रा० ८ कं० ८ ।।

शास्त्र देवताओं को मध्यम आहुति है ॥ ८ ॥

**अग्निर्देवता वातो देवता सूर्यो देवता चन्द्रमा देवता-**

वसवो देवता रुद्रो देवता। आदित्या देवता मरुतो देवता विश्वेदेवा देवता बृहस्पतिर्देवतेन्द्रो देवता वरुणो देवता ॥

यजु० अ० १४ मं०२०॥ अग्नि वायु सूर्य चन्द्र वसु रुद्र आदित्य मरुत विस्वेदेव बृहस्पति इन्द्र वरुण ये देवता हैं ॥२०॥

त्रयोदेवा एकादशत्रयस्त्रिंशाः सुराधसः।

बृहस्पति पुरोहितो देवस्यसवितुः सर्वेदेवा देवैरवन्तुमा॥

यजु० अ० २० मं० ११ ॥

तीन देवता या ग्यारह देवता या तैंतीस देवता अनेक संपत्तिवाले बृहस्पति हैं पुरोहित जिनके सविता देव की प्रेरणा से समस्त देवों के सहित ये देवगण हमारी रक्षा करें ॥११॥

ब्रह्म ह देवेभ्यो विजिग्ये तस्यह ब्रह्मणो विजयेदेवा अमहीयन्त त ऐक्षन्तास्माकमेवायं विजयोऽस्माकमेवायं महिमेति ॥

केनोप० ख० ३ मंत्र १॥ ईश्वर ने देवताओं को जय दिया उसकी कृपा कटाक्ष से सब देवता महिमा को प्राप्त होते हुए फिर यह जाने कि यह सब संसार हमारा ही जय किया हुआ है और हमारी ही महिमा है ॥१॥

ब्रह्मा देवानां प्रथमः संबभूव॥

मुण्डको० मुण्डक० १ खं० १ श्रु० १॥

ब्रह्मा देवताओं में पहले उत्पन्न हुआ ॥१॥



ते ये शतं पितॄणां चिरलोकानामानन्दाः। स एक अजानजानां देवानामानन्दाः। श्रोत्रियस्य चाकामहतस्य। ते ये शतमजानजानां देवानामानन्दाः। स एकः कर्मदेवानामानन्दः। ये कर्मणा देवानपियन्ति। श्रोत्रियस्य चाकामहतस्य। ते ये शतं कर्मदेवानामानन्दाः स एको देवानामानन्दाः। श्रोत्रियस्य चाकामहतस्य। ये ते शतं देवानामानन्दाः स एक इन्द्रस्यानन्दः॥

तैत्तिरीयो० बल्ली० २ अनुवा० ८ श्रु० ॥

चिरलोकवासी पितरों के सैकड़ों आनन्दों का स्मार्तकर्म से देव योनि पाने वाले अजानज देवताओं का एक आनन्द है। कामना रहित ज्ञानीका भी यह आनन्द है। आजनज देवताओं के सैकड़ों आनन्दों के समान अग्निहोत्र आदि वैदिक कर्म से देव योनिपाने वाले कर्म देवताओं का एक आनन्द है। कामना रहित ज्ञानी का भी यह आनन्द है। कर्म देवताओं के सैकड़ों आनन्दों की समान वसु आदिक वैदिक देवताओं का एक आनन्द है। निष्काम ज्ञानी का भी यह आनन्द है। अन्य देवताओं के सैकड़ों आनन्दों के समान देवराज इन्द्र का एक आनन्द है ॥८॥

तिस्र एव देवता इतिनैरुक्ता अग्निः पृथिवीस्थानो वायुर्वेन्द्रोवान्त रिक्षस्थानः सूर्योद्युस्थानस्तासां महाभा-

**ग्यादेकैकस्या अपि बहूनि नामधेयानि भवन्ति ॥**

निरु० दैवतकां० अ० ७ खं० ५॥

यह तीन देवता हैं अग्निदेवता पृथ्वी स्थान में, वायु देवता और इन्द्रदेवता अन्तरिक्षस्थान में और सूर्यदेवता द्युस्थान में हैं। इन देवताओं के महा भाग्य होने से एक एक के बहुत से नाम होते हैं ॥५॥

**इतीमा देवता अनुक्रान्ताः सूक्तभाजो हविर्भाज ऋग्भाजश्च भूयिष्ठाः ॥** निरुक्त० दैवतकां० अ० ७ खं० १३ ॥

यह जो देवता कहे हैं इनमें कोई सूक्तों को सेवन करते हैं, कोई हविष्य को, कोई ऋक् को, कोई दोनों को सेवन करते हैं ॥१३॥

**अर्थेन त्वपकृष्येत देवतानामचोदनार्थस्य गुणभूतत्वात् ॥**

मीमांसा० अ० २ पा० १ सू० १४ ॥

इस सूत्र में देवता शब्द से मनुष्य योनि से अलग ही देव योनि जैमिनि महर्षि मानते हैं। और वेद व्यास महर्षि भी —

**॥ देवादिवदपिलोके ।** वेदान्त० अ० २ पा० १ सू० २५॥

इस सूत्र में मनुष्य से अलग देवता को मानकर 'देवादिवत्' यह दृष्टान्त कहे हैं। इन पूर्वोक्त प्रमाणों से स्पष्ट साबित होता है कि देवयोनि मनुष्य योनि से अलग है। जिसको अधिक प्रमाण जानना हो वो मेरी बनाई हुई "श्रीवचन-भूषणकीचिन्तामणि" टीका को देखले। उस चतुर्मुख पुरुष रूप हविष्य से। आत्म समर्पण रूप मानस यज्ञ को निष्पन्न करते हुए। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है, इसका उत्तर यह लिखा है कि—



**॥तस्मात्पादनारायणान्मूलप्रकृतिरजायत । सा प्रकृतिः पादनारायण शासनान्महदहंकारादीन् सूक्ष्मान्पदार्थान-जनयत । एवं सूक्ष्मायां सृष्टौ कृतायां स पादनारायणः स्थूलसृष्ट्यर्थं चतुर्मुखं पुरुषमभिदध्यौ । तद्ध्यानात्प-श्चात्पुरुषश्चतुर्मुखाख्योऽजायत । स जातो भूमेः पश्चात् पुरतश्चात्यरिच्यत । सर्वं कार्यक्षमो वृद्धकायः सन्पुरुष-स्तूष्णीमास । तमनिरुद्धनारायणो प्राक्षीत् । ब्रह्मंस्तूष्णीं भवसीति । अज्ञानादिति होवाच । ब्रह्मंस्तवेन्द्रियाणि देवानृत्विजः कृत्वा त्वदीयं च कलेवरं हविः कृत्वा मां हविर्भुजं ध्यात्वा मय्यग्नौ निवेदय । मदङ्गस्पर्शमात्रेण जगत्कोशभूतस्त्वत्कायो बृंहिष्यते । तस्मादुद्भूतानि प्राणिजातानियथापुरं निर्माय स्रष्टा भविष्यसि । य एवं सृष्टियज्ञं जानाति स जन्मनीह मुक्तो भवति ॥**

शाबल्यब्राह्मण० ॥

उस पादनारायण अनिरुद्ध भगवान् से मूलप्रकृति उत्पन्न हुई। और उस मूलप्रकृति ने पादनारायण अनिरुद्ध भगवान् के शासन से महत्तत्व तथा अहंकार आदिक सूक्ष्म पदार्थों को उत्पन्न किया। इस प्रकार सूक्ष्म सृष्टिहोने के बाद उस पादनारायण अनिरुद्ध भगवान् ने स्थूलसृष्टि के लिये चतुर्मुख पुरुष ब्रह्मा को संकल्प

किया। उस पादनारायण अनिरुद्ध के ध्यान के बाद चतुर्मुख ब्रह्मा उत्पन्न हुआ। वह उत्पन्न चतुर्मुख ब्रह्मा भूमि के आगे और पीछे प्रवृद्धकाय हुआ। सबकार्य करने योग्य प्रवृद्धकाय होने पर भी वह चतुर्मुख ब्रह्मा चुपचाप स्थित हो गया। पादनारायण अनिरुद्ध भगवान् ने उस चतुर्मुख ब्रह्मा से पूछा। हेचतुर्मुख ब्रह्मा ! तुम मौन धारण किये हो, इसमें क्या कारण है। ब्रह्मा ने कहा कि अज्ञान से मैंने मौन धारण किया है। तब अनिरुद्ध भगवान् ने कहा कि—हे चतुर्मुख ब्रह्मन् ! तुम अपने इन्द्रियरूपी देवताओं को ऋत्विक् बनाकर और अपने कलेवर को हविष्य कल्पना करके तथा मुझको हविष्य के भोक्ता चिन्तवन कर के भगवद्रूप अग्नि में निवेदन करो। मेरे अङ्ग के स्पर्शमात्र से जगत् के कोश भूत तुम्हारा देह बढ़ जायेगा। और उससे उत्पन्न समस्त प्राणियों को जैसे पहले थे वैसे ही बनाकर तुम निर्माणकर्त्ता हो जावोगे। जो पुरुष इस प्रकार सृष्टियज्ञ को जानता है वह इस जन्म में दुखों से रहित हो जाता है। इस पुरुषसूक्तार्थ प्रतिपादक शाबल्य ब्राह्मण के प्रमाण से पूर्वोक्त अर्थ होता है। इस मंत्र से सृष्टि यज्ञ कहा गया है। वह मुद्गलोपनिषद् में स्पष्ट लिखा कि—

**तं यज्ञमिति मंत्रेण सृष्टियज्ञः समीरितः ॥**

मुद्गलो० मं० ७ ॥

"तं यज्ञम्" इस मंत्र से सृष्टि यज्ञ कहा गया है ॥७॥ इस प्रकार से इस नवमी ऋचा के भावार्थ यह हुआ कि—सृष्टि के पूर्वकाल में उत्पन्न उस यज्ञ साधन हविष्य रूप चतुर्मुख ब्रह्मा को प्रकृति में रखकर प्रोक्षणादिक संस्कार को करते हुए और जो



कर्मेन्द्रिय तथा ज्ञानेन्द्रिय रूप ऋत्विक् हैं वे सब उस चतुर्मुख पुरुष रूप हविष्य से आत्म समर्पण रूप मानसयाग निष्पन्न करते हुए ॥९॥

## ॥ दशमी–ऋक् ॥

**यत्पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन् ।**
**मुखंकिमस्यासीत्किंबाहू किमूरू पादाउच्येते।१०।**

**अन्वयार्थ** – ( यत् ) जिस समय में ( पुरुषम् ) चतुर्मुख पुरुष ब्रह्मा को (व्यदधुः) संकल्प द्वारा प्रगट करते हुए उस समय में ( कतिधा ) कितने प्रकार से ( व्यकल्पयन् ) कल्पना करते हुए ( अस्य ) इस चतुर्मुख पुरुष का ( मुखम् ) मुँह ( किम् ) क्या ( आसीत् ) हुआ ( किम् ) क्या ( बाहू ) भुजा ( किम् ) क्या ( ऊरू ) जंघा (पादौ) चरण (उच्येते) कहे जाते हैं ॥१०॥

**विशेषार्थ**—जिस समय में चतुर्मुख पुरुष ब्रह्मा को ( विधान पशु रूप से करते हुए ) "व्यदधुः" यहाँ पर जुहोत्यादि पठित "डुधाञ् धारणपोषणयोः" इस धातु से ॥ जुहोत्यादिभ्यः श्लुः ॥२।४।७५॥ इस सूत्र से श्लुः और ॥श्लौ॥६।१।१०॥ इस सूत्र से द्वित्व होता है। उस समय में कितने प्रकार से "कतिधा" यहाँ पर ॥किमः संख्यापरिमाणे डति च ॥५।२।४१॥ इस सूत्र से डति और ॥बहुगणवतुडति संख्या ॥१।१।२३॥ इस सूत्र से संख्या सञ्ज्ञा तथा ॥ संख्याया विधार्थे धा ॥५।३।४२॥ इस सूत्र से धा होता है कल्पना करते हुए "व्यकल्पयन्" यहाँ पर चुरादिपठित "कृपेञ्च" इस शास्त्र

से णिच् प्रत्यय होता है। इस चतुर्मुख ब्रह्मा का आनन यहाँ पर यह संदेह होता है कि "मुख" शब्द का अर्थ आनन कैसे होता है ? इसका उत्तर यह है कि—

**वक्त्रास्येवदनं तुण्डमाननं लपनं मुखम् ॥**

अमर० कां० २ व० ६ श्लो० ८६॥

वक्त्र १ आस्य २ वदन ३ तुण्ड ४ आनन ५ लपन ६ मुख ७ ये मुँह के नाम हैं ॥८६॥

इस कोश के प्रमाण से "मुख" शब्द का अर्थ आनन होता है। क्या यहाँ पर यह शंका होता है कि "किम्" शब्द का अर्थ प्रश्न कैसे होता है ? इसका समाधान यह है कि —

**किं पृच्छायांजुगुप्सने** ॥अमर० कां० ३ व० ३ श्लो० २५१॥

प्रश्न और निन्दा करने में किम् शब्द का प्रयोग होता है ॥२५१॥ इस प्रमाण से 'किम्' शब्द का अर्थ प्रश्न होता है। हुआ। "आसीत्" यहाँ पर अदादिपठित अस् भुवि" इस धातु से ॥ अस्तिसि चोऽपृक्ते ॥७।३।९६॥ इस सूत्र से ईट् होता है। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता कि पूर्वोक्त मंत्रार्थ कैसे होता है ? इसका उत्तर यह है कि—

**यत्पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन् ।**

**मुखं किमस्य कौ बाहू का ऊरू पादा उच्येते ॥**

ऋग्वे० अष्ट० ८ मण्डल० १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त० ९० मंत्र ११॥



जिस समय में चतुर्मुख ब्रह्मा को संकल्प द्वारा प्रगट करते हुए उस समय में कितने प्रकार से कल्पना करते हुए इस चतुर्मुख ब्रह्मा का मुख क्या हुआ और भुजायें क्या हुईं तथा सक्थियाँ क्या हुईं और चरण क्या कहे जाते हैं ॥११॥

**यत्पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन् ।**

**मुखं किमस्य किं बाहू किमूरू पादाउच्येते ॥**

अथर्व० कां १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० ५॥

जिस समय में चतुर्मुख पुरुष को विधान किये उस समय में कितने प्रकार से कल्पना करते हुए इस चतुर्मुख ब्रह्मा का मुख क्या कहा जाता है क्या भुजा क्या जंघा चरण कहे जाते हैं ।५॥ इन प्रमाणों से पूर्वोक्त मंत्र का अर्थ होता है। क्या। भुजा। यहाँ पर यह संदेह होता है कि "बाहु" शब्द का अर्थ भुजा कैसे होता है। इसका उत्तर यह है कि भ्वादिपठित "बाधृलोडने" इस धातु से अर्जिदृशिकम्यमिपशिबाधामृजिपस्तितुग्धुग्दीर्घहकारश्च ॥ उणा० पा० १॥ इस उणादि सूत्र से निष्पन्न बाहु शब्द होता है। और

**भुजबाहू प्रवेष्टो दोः स्यात् ॥** अमर० कां० २ व० ६ श्लो० ८०॥ भुज १ बाहु २ प्रवेष्ट ३ दोस् ४, ये बाँह के नाम हैं ॥८०॥ इस कोश के प्रमाण से 'बाहु' शब्द का अर्थ भुजा होता है। "बाहू" यहाँ पर ॥प्रथमयोः पूर्वसवर्णः ॥६।१।१०२॥ इस सूत्र से दीर्घ होता है। क्या। सक्थि (निरोह) अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "ऊरू" शब्द का अर्थ सक्थि कैसे होता है। इसका उत्तर यह है कि — अदादिपठित "ऊर्णुञ् आच्छादने"

इस धातु से ॥ ऊर्णोतेर्नुलोपश्च॥ उणा० पा० १॥ इस उणादि सूत्र से "ऊरू" शब्द निष्पन्न होता है। तथा

**सक्थि क्लीबे पुमानूरुः** ॥ अमर० कां० २ व० ६ श्लो० ७३॥

सक्थि १ उरू २ ये निरोह के नाम हैं ॥७३॥

इस प्रमाण से "ऊरू" शब्द का अर्थ सक्थि अर्थात् निरोह होता है। चरण "पाद" शब्द दिवादिपठित "पद गतौ" इस धातु से ॥हलश्च॥ ३।३।१२१॥ इस सूत्र से घञ् प्रत्यय होकर निष्पन्न होता है। कहे जाते हैं "उच्येते" यहाँ पर ॥ वचिस्वपियजादीनां किति ॥६।१।१५॥ इस सूत्र से संप्रसारण होता है। लोक शिक्षा के निमित्त यहाँ वेद पुरुष स्वयं ही प्रश्नकर्ता और उत्तर दाता है। इस मंत्र के पूर्वार्द्ध में सामान्य प्रश्न और उत्तरार्ध में विशेष रूप से चार प्रश्न हैं। इसमें पूर्वार्ध का उत्तर बारहवें मंत्र में दिया है और उत्तरार्द्ध के चार प्रश्नों का विशेष रूप उत्तर ग्यारहवें मंत्र में दिया है। स्थूल शरीर में श्रोत्र, त्वक्, चक्षु जिह्वा और नासिका ये पाँच ज्ञानेन्द्रयाँ वाक्, हस्त, पाद, पायु और उपस्थ ये पाँच कर्मेन्द्रियाँ, ये दश और प्राण अपान समान उदान व्यान ये पाँच प्राण, प्राण का स्थान हृदय, अपान का गुह्यदेश, समान का नाभिदेश, उदान का कण्ठकूप, व्यान का स्थान समस्त शरीर अर्थात् त्वचा के समस्त निम्न भाग है और समस्त इन्द्रियों का अध्यक्ष मन तथा सब कुछ करनेवाली बुद्धि ये सत्रह वस्तु हैं। पूर्वार्ध का सामान्य प्रश्न में इन्हीं सत्रह की जिज्ञासा थी। अर्थात् श्रोत्र क्या है त्वक् क्या है? इस प्रकार से इस दशवीं ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि — जिस समय में चतुर्मुख पुरुष को संकल्प



द्वारा प्रगट करते हुए उस समय में कितने प्रकार से कल्पना करते अर्थात् पूर्ण करते हुए इस चतुर्मुख पुरुष का मुख क्या हुआ, क्या भुजा सक्थि चरण कहे जाते हैं ॥१०॥

## एकादशी—ऋक्

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः।**
**उरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत॥१८॥**

अन्वयार्थ — (ब्राह्मणः) ब्राह्मणत्व जाति विशिष्ट पुरुष (अस्य) इस चतुर्मुख ब्रह्मा का (मुखम्) मुख (आसीत्) हुआ अर्थात् मुख से उत्पन्न हुआ (राजन्यः) क्षत्रियत्व जाति विशिष्ट पुरुष (बाहू भुजा रूप से (कृतः) निष्पादित हुआ अर्थात् भुजाओं से प्रकट हुआ (अस्य, इस चतुर्मुख को (यत्) जो ऊरू) जंघा है (तत्) वह (वैश्यः) वैश्य हुई (पद्भ्याम्) चरणों से (शूद्र) शूद्र जाति विशिष्ट पुरुष (अजायत) उत्पन्न हुआ ॥११॥

विशेषार्थ — भूदेव। यहाँ पर यह संदेह होता है कि "ब्राह्मणः" पद का अर्थ भूदेव कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि —

॥ **द्विजात्यग्रजन्मभूदेववाडवाः। विप्रश्च ब्राह्मणः** ॥

अमर० कां० २ व० ७ श्लो० ४॥

द्विजाति १ अग्रजन्मन् २ भूदेव ३ वाडव ४ विप्र ५ ब्राह्मण ६ ये ब्राह्मण के नाम हैं ॥४॥

इस पमाण से "ब्राह्मणः" पद का अर्थ भूदेव होता है। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि ब्राह्मण किसको कहते हैं? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**यः कश्चिदात्मानमद्वितीयं जातिगुणक्रियाहीनं षडूर्मिषड्भावेत्यादिसर्वदोषरहितं सत्यज्ञानानन्दानन्तस्वरूपं स्वयं निर्विकल्पमशेषकल्पाधारमशेषभूतान्तर्यामित्वेन वर्तमानमन्तर्बहिश्चाकाशवदनुस्यूतमखण्डानन्दस्वभावमप्रमेयमनुभवैकवेद्यमपरोक्षतया भासमानं करतलामलकवत्साक्षादपरोक्षीकृत्य कृतार्थतया कामरागादिदोषरहितः शमदमादिसंपन्नो भावमात्सर्यतृष्णाशामोहादिरहितो दम्भाहंकारादिभिरसंस्पृष्टचेतावर्तत एवमुक्तलक्षणो यः स एव ब्राह्मण इति श्रुतिस्मृतिपुराणेतिहासानामभिप्रायः। अन्यथाहि ब्राह्मणत्वसिद्धिर्नास्त्येव ॥**

वज्रसूचिकोपनि० ॥

जो कोई अद्वितीय आत्मा को जाति प्राकृत गुण क्रिया से रहित और षडूर्मि तथा षड्भवादि सब दोषों से हीन सत्य ज्ञान आनन्द अनन्त स्वरूप स्वयं निर्विकल्प अशेषकल्पाधार समस्त भूतों के अन्तर्यामी रूप से वर्तमान तथा सब के बाहर भीतर आकाश के समान व्याप्त अखण्डानन्द स्वभाव अप्रमेय अनुभव से एक जानने योग्य प्रत्यक्ष भासमान करतलामलकवत् साक्षात् प्रत्यक्ष कर



के जानता है; कृतार्थ होने से काम रागादि दोष रहित है और शम दम आदिक से संपन्न तथा भाव मात्सर्य तृष्णा आशा मोह आदिक से रहित और दम्भ अहंकार आदिक से असंस्पृष्ट चित्तवाला इस प्रकार से उक्त लक्षण युक्त जो रहता है, वह निश्चय करके ब्राह्मण है ऐसा श्रुति स्मृति इतिहास पुराणों का अभिप्राय है, अन्यथा ब्राह्मणत्व की सिद्धि नहीं ही हो सकती है।

**शान्ताः सन्तः सुशीलाश्च सर्वभूतहितेरताः।**
**क्रोधकर्तुं न जानन्ति एतद्ब्राह्मणलक्षणम् ॥** आह्नि०॥
**सन्ध्योपासनशीलश्च सौम्यचित्तो दृढव्रतः।**
**समः परेषुच स्वेषु एतद्ब्राह्मणलक्षणम् ॥**
**एकाहारश्च सन्तुष्टः स्वल्पाशी स्वल्पमैथुनः।**
**ऋतुकालाभिगामीच एतद्ब्राह्मणलक्षणम् ॥**
**परान्नं परवित्तंच पथि वा यदि वा गृहे**
**अदत्तं नैव गृह्णाति एतद्ब्राह्मणलक्षणम् ॥**
**योगस्तपो दमो दानं सत्यं शौचं दया श्रुतम्।**
**विद्या विज्ञानमास्तिक्यमेतद्ब्राह्मणलक्षणम्।**

शान्त रहना साधुपना सुशील होना सब प्राणियों के हित में तत्पर रहना तथा क्रोध नहीं करना ये ब्राह्मण के लक्षण हैं॥ सन्ध्या वन्दन करना सौम्यचित्त रहना दृढव्रत होना और अपने तथा पराये में सम व्यवहार करना, ये ब्राह्मण के लक्षण हैं॥ एक

वेला भोजन करना, सर्वदा संतुष्ट रहना स्वल्प भोजन करना स्वल्प मैथुन करना और ऋतुकाल में अपनी स्त्रीसे विषय करना ये ब्राह्मण के लक्षण हैं ॥ दूसरे का अन्न और दूसरे का धन मार्ग में हो या घर में हो बिना दिए हुए नहीं ग्रहण करना, यह ब्राह्मण का लक्षण है ॥ योग तप दम दान सत्य शौच दया श्रुत विद्या विज्ञान आस्तिक्य, ये ब्राह्मण के लक्षण हैं ॥ भ्वादिपठित बृहिवृद्धौ" इस धातु से ॥ बृंहेर्नोऽच्च ॥ उणा० पा० ४ ॥ इस उणादि सूत्रसे "ब्रह्मन्" शब्द निष्पन्न होता है। इस चतुर्मुख ब्रह्मा के मुखसे उत्पन्न हुआ ॥। मुखम् "यहाँ पर भ्वादिपठित" खनु अवदारणे" इस धातुसे ॥ डित् खने मुंट् स चोदात्तः ॥ उणा० पा० ५ ॥ इस उणादि सूत्र से मुट् होता है। और

मुखं निस्सरणे वक्त्रप्रारम्भो पाययोरपि
सन्ध्यन्तरे नाटकादेः शब्देऽपि च नपुंसकम् ॥

मेदिनीको०॥

इस कोश के प्रमाण से 'मुख' शब्द का अर्थ यहाँ पर वक्त्र होता है। मुखसे ब्राह्मण उत्पन्न हुआ यह अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहूराजन्यः कृतः।
ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥

ऋग्वे० अष्टक० ८ मण्डल १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त० ९० मं० १२ ॥

इस चतुर्मुख ब्रह्मा के मुख से ब्राह्मण उत्पन्न हुआ भुजा से



क्षत्रिय उत्पन्न हुआ जंघा से वैश्य उत्पन्न हुआ, चरणों से शूद्र उत्पन्न हुआ ॥ २॥

ब्राह्मणोस्य मुखमासीद् बाहू राजन्योभवत्।
मध्यं तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥

अथर्व० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० ६ ॥

ब्राह्मण इस प्रजापति ब्रह्मा का मुख हुआ क्षत्रिय भुजा हुआ जो वैश्य है वह इस ब्रह्मा का मध्य ऊरू हुआ चरणों से शूद्र उत्पन्न हुआ ॥६॥

स मुखतस्त्रिवृतं निरमिमीत ॥ कृष्णयजुर्वे० काण्ड ७ ॥

उस ब्रह्मा ने मुख से त्रिवृत ब्राह्मण को उत्पन्न किया ॥७॥ इस श्रुति के प्रमाण से पूर्वोक्त अर्थ होता है। क्षत्रिय भुजा रूप से निष्पादित हुआ। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि "राजन्य" शब्द का अर्थ क्षत्रिय कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

मूर्धाभिषिक्तो राजन्यो बाहुजः क्षत्रियो विराट् ॥

अमर० कां० २ व० ८ श्लो० १॥ मूर्धाभिषिक्त १ राजन्य२ बाहुज ३ क्षत्रिय ४ विराट् ५ ये क्षत्रिय के नाम हैं ॥१॥ इस कोश के प्रमाण से "राजन्यः" शब्द का अर्थ क्षत्रिय होता है। "राजन्य" यहाँ पर ॥राजश्वशुराद्यत् ॥४।१।१३७॥ राज्ञो जातावेवेति वाच्यम् ॥ वार्तिक०॥ इस नियम से यत् प्रत्यय और। ये चाभावकर्मणोः ।६।४। १६८॥ इस सूत्र से अन् प्रकृति होता है। इस चतुर्मुख की जो जंघा है वह वैश्य हुई अर्थात् ब्रह्मा के ऊरू से वैश्य-विश् उत्पन्न हुआ। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि

"वैश्य" शब्द का अर्थ विश् कैसे होता है ? इसका उत्तर यह है कि—

**ऊरव्या ऊरूजा अर्या वैश्या भूमिस्पृशो विशः ॥**

अमर० कां० २ व० ६ श्लो० १॥ ऊरव्य १ ऊरूज २ अर्य २ वैश्य ४ भूमिस्पृक् ५ विश् ६ ये वैश्य के नाम हैं ॥१॥ इस कोश के प्रमाण "वैश्य" शब्द का अर्थ विश् होता है। तुदादि पठित "विश् प्रवेशने" इस धातु से वैश्य शब्द निष्पन्न होता है। चरणों से। 'पद्भ्याम्' यहाँ पर ॥पद्दन्नो मास हृन्निशसन्यूषन्दोषन्यकञ् छकन्नुदन्नासञ्छस्प्रभृतिषु ६।१।६३॥ इस सूत्र से पद् आदेश होता है। शूद्र अर्थात् अवरवर्ण उत्पन्न हुआ अब यहाँ पर यह शंका होती है कि 'शूद्र' शब्द का अर्थ अवरवर्ण कैसे होता है ? इसका समाधान यह है कि—

**शूद्राश्चावरवर्णाश्च वृषलाश्च जघन्यजाः ॥**

अमर० कां २ व० १० श्लो० १ शूद्र १ अवरवर्ण २ वृषल ३ जघन्यज ४ ये शूद्र के नाम हैं ॥१॥ इस कोश के प्रमाण से 'शूद्र' शब्द का अर्थ अवरवर्ण होता है। भ्वादिपठित 'शुच शोके' इस धातु से ॥ शुचेर्दश्च ॥ उणा० पा० २॥ इस उणादि सूत्र करके "शूद्र" शब्द निष्पन्न होता है। इस मंत्र में ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य एवं शूद्र की उत्पत्ति कही गयी है। ये चारों शब्द जातिवाचक हैं, कर्मवाचक नहीं हैं। इस विषय में



और भी लिखा है कि—

**लोकानां तु विवृद्ध्यर्थं मुखबाहूरुपादतः ।**
**ब्राह्मणं क्षत्रियं वैश्यं शूद्रं च निरवर्तयत् ॥**

मनु० अ० १ श्लो० ३१ ॥

लोकों की वृद्धि के लिये मुख से ब्राह्मण को भुजा से क्षत्रिय को ऊरू से वैश्य को और चरण से शूद्र को उत्पन्न किया ॥३१॥

**वैदिकैः कर्मभिः पुण्यैर्निषेकादिर्द्विजन्मनाम् ।**
**कार्यः शरीरसंस्कारः पावनः प्रेत्य चेह च ॥**

मनु० अ० २ श्लो० २६ ॥

अमर० कां० १ व० १ श्लो० ५६ ॥

**नामधेयं दशम्यां तु द्वादश्यां वास्य कारयेत् ।**
**पुण्ये तिथौ मुहूर्ते वा नक्षत्रे वा गुणान्विते ॥३०॥**
**शर्मवद्ब्राह्मणस्य स्याद्राज्ञो रक्षासमन्वितम् ।**
**वैश्यस्य पुष्टिसंयुक्तं शूद्रस्य प्रेष्यसंयुतम् ॥३२॥**

पवित्र वैदिक कर्मों से ब्राह्मणादि तीनों वर्णों का संस्कार करना यह विधि पवित्र पापनाशक और दोनों लोकों में पवित्रता के हेतु है ॥२६॥ ब्राह्मणादि का नामकरण दशवें या बारहवें दिन अच्छी तिथि मुहूर्त नक्षत्र में करना चाहिये ॥३०॥ ब्राह्मण का शर्मयुक्त क्षत्रिय का वर्मयुक्त वैश्य का गुप्त युक्त और शूद्रका प्रेष्ययुक्त नाम रखना चाहिये ॥३२॥

शर्म ब्राह्मणस्य वर्म क्षत्रियस्य गुप्तेति वैश्यस्य ॥

आश्वलायनसू० ॥ शर्मान्त ब्राह्मण का वर्मान्त क्षत्रिय का और गुप्तान्त वैश्य का नाम रखना चाहिये ॥

गर्भाष्टमेऽब्दे कुर्वीत ब्राह्मणस्योपनायनम् ।
गर्भादेकादशे राज्ञो गर्भात्तु द्वादशे विशः ॥

मनु० अ० २ श्लो० ३६ ॥

गर्भ से आठवें वर्ष में ब्राह्मण का ग्यारहवें वर्ष में क्षत्रिय का बारहवें वर्ष में वैश्य का यज्ञोपवीत करे ॥३६॥

अष्टमे वर्षे ब्राह्मणमुपनयीत गर्भाष्टमे वा एकादशे क्षत्रियं द्वादशे वैश्यं ॥ आश्वलायन०॥

गर्भ से या जन्म से आठवें वर्ष में ब्राह्मण का ग्यारहवें वर्ष में क्षत्रिय का बारहवें में वैश्य का यज्ञोपवीत करे ।

॥वसन्ते ब्राह्मणमुपनयीत ग्रीष्मे राजन्यं शरदि वैश्यम् ॥

शतपथ ॥

वसन्त ऋतु में ब्राह्मण का ग्रीष्म ऋतु में क्षत्रिय का शरद् ऋतु में वैश्य का यज्ञोपवीत करे ।

ब्राह्मणो बैल्वपालाशौ क्षत्रियो वाटखादिरौ ।
पैलवौदुम्बरौ वैश्यो दण्डानर्हन्ति धर्मतः ॥

मनु० अ० २ श्लो० ४५ ॥

केशान्तिको ब्राह्मणस्य दण्डः कार्यः प्रमाणतः ।
ललाटसंमितो राज्ञः स्यात्तु नासान्तिको विशः ॥४६॥



ब्राह्मण धर्मानुसार श्रीफल तथा पालाश के दण्ड को, क्षत्रिय बढ़ तथा खैर के दण्ड को वैश्य गूलर और पाकड़ के दण्ड को धारण करें ॥४५॥ केशान्त पर्यन्त ब्राह्मण का दण्ड, ललाट पर्यन्त क्षत्रिय का दण्ड, नाक पर्यन्त वैश्य का दण्ड ब्रह्मचर्याश्रम में होना चाहिये ॥४६॥

अध्यापनमध्ययनं यजनं याजनं तथा ।
दानं प्रतिग्रहं चैव ब्राह्मणानामकल्पयत् ॥

मनु० अ० १ श्लो० ८८॥

वेद पढ़ना पढ़ाना यज्ञ करना कराना दान लेना दान देना इन कर्मों की ब्राह्मण के निमित्त प्रभु ने कल्पना की ॥८८॥

शमो दमस्तपः शौचं क्षान्तिरार्जवमेवच ।
ज्ञानं विज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्म स्वभावजम् ॥

श्रीमद्भ० गी० अ० १८ श्लो० ४२॥

अन्तः करण का निग्रह करना, इन्द्रियों का दमन करना, धर्म पालन के लिये कष्ट सहना, बाहर भीतर से शुद्ध रहना, दूसरों के अपराधों को क्षमा करना, मन इन्द्रिय तथा शरीर को सरल रखना, वेद शास्त्र ईश्वर और परलोक आदि में श्रद्धा रखना, वेद शास्त्रों का अध्ययन अध्यापन करना और भगवत्तत्त्व का अनुभव करना ये सब ब्राह्मण के स्वाभाविक कर्म हैं ॥४२॥

प्रजानां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेवच ।
विषयेष्वप्रसक्तिश्च क्षत्रियस्य समासतः ॥

मनु० अ० १ श्लो० ८९ ॥

प्रजा की रक्षा दान यज्ञ वेदपाठ विषयों में अनासक्ति ये कर्म संक्षेप से क्षत्रियों के निमित्त हैं ॥८६॥

**शौर्यं तेजो धृतिर्दाक्ष्यं युद्धे चाप्यपलायनम् ।**
**दानमीश्वरभावश्च क्षात्रं कर्म स्वभावजम् ॥**

॥ भगवद् अ० १८ श्लो० ४३ ॥

शूरता तेज धैर्य चतुरता युद्ध में न भागना, दान करना ईश्वर भाव ये सब क्षत्रियों के स्वाभाविक कर्म हैं ॥४३॥

**पशूनां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेवच ।**
**वणिक्पथं कुसीदं च वैश्यस्य कृषिमेव च ॥**

म० अ० १ श्लो० ९० ॥

पशुओं की रक्षा, दान, यज्ञ, वेद पढ़ना, व्यापार करना, ब्याज लेना और खेती करना यह कर्म वैश्य के निमित्त कल्पना किया है। ॥९०॥

**कृषिगौरक्ष्यवाणिज्यं वैश्यकर्म स्वभावजम् ॥**

गी० अ० १८ श्लो० ४४ ॥

खेती करना गोरक्षा करना और व्यापार करना ये वैश्य के स्वभाविक कर्म हैं ॥४४॥

**एकमेव तु शूद्रस्य प्रभुः कर्म समादिशत् ।**
**एतेषामेव वर्णानां शुश्रूषामनसूयया ॥**

मनु० अ० १ श्लो० ९१ ॥

इन तीन वर्णों की असूया रहित सेवा करना यही एक शूद्र



का कर्म प्रभु ने कल्पना किया है ॥९१॥

**परिचर्यात्मकं कर्म शूद्रस्यापि स्वभावजम् ॥**

भा० गी० अ० १८ श्लो० ४४॥

सब वर्णों की सेवा करना शूद्र का स्वाभाविक कर्म है ॥४४॥

इससे सिद्ध हो गया कि चारों वर्ण ब्रह्मा से ही उत्पन्न हुए हैं। इस प्रकार से इस ग्यारहवीं ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि—ब्राह्मणत्व जाति विशिष्ट पुरुष इस चतुर्मुख ब्रह्मा के मुख से उत्पन्न हुआ और क्षत्रियत्व जाति विशिष्ट पुरुष भुजाओं से प्रकट हुआ तथा तथा इस प्रजापति की जंघा से वैश्य उत्पन्न हुआ और चरणों से शूद्र जाति विशिष्ट पुरुष उत्पन्न हुआ ॥११॥

## ॥ द्वादशी—ऋक् ॥

**चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्योअजायत ।**
**श्रोत्राद्वायुश्च प्राणश्च मुखादग्निरजायत ॥१२॥**

अन्वयार्थ—इस चतुर्मुख ब्रह्मा के ( मनसः ) संकल्प विकल्पात्मक मन से (चन्द्रमाः) चन्द्र (जातः) प्रकट हुआ (चक्षोः) नेत्र से ( सूर्यः ) आदित्य ( अजायत ) प्रकट हुआ ( श्रोत्रात् ) कान से (वायुः) पवन (च और (प्राणः) प्राण वायु प्रकट हुए (च, और ( मुखात् ) आनन से (अग्निः) पावक (अजायत, उत्पन्न हुआ ॥१२

विशेषार्थ—इस चतुर्मुख ब्रह्मा का। मानस से। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि 'मनस्'' का लक्षण क्या है और 'मनस्' शब्द का अर्थ मानस कैसे होता है? इसका उत्तर यह है

कि—॥ युगपज्ज्ञानानुत्पत्तिः (मनसो लिङ्गम्) ॥ न्याय० अध्याय १ आह्नि० १ सू० १६ ॥

एक समय में ज्ञान की उत्पत्ति नहीं होना मन का लक्षण है ॥ १६ ॥ आत्मेन्द्रियार्थसन्निकर्षे ज्ञानस्यभावोऽभावश्च (मन सो लिङ्गम्) ॥ वैशेषिक० अध्याय ३ आह्नि० २ सू० १॥ आत्मा और इन्द्रियार्थ के सन्निकर्ष में ज्ञान के भाव और अभाव मन का लक्षण है ॥१॥

**॥ चित्तं तु चेतो हृदयं स्वान्तं हृन्मानसं मनः ॥**

अमर० कां० १ व० ४ श्लो० ३१ ॥

चित्त १ चेत २ हृदय ३ स्वान्त ४ हृद् ५ मानस ६ मनस् ७ ये मन के नाम हैं ॥३१॥ इस कोश के प्रमाण से 'मनस्' शब्द का अर्थ मानस होता है। 'मनसः' यहाँ पर ॥ जनिकर्तुः प्रकृतिः ॥१।४।३०॥ इस सूत्र से अपादान संज्ञा और ॥ अपादाने पञ्चमी ॥२।३।२८॥ इस सूत्र से पञ्चमी विभक्ति होती है। चन्द्र। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "चन्द्रमाः" पद का अर्थ चन्द्र कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**हिमांशुश्चन्द्रमाश्चन्द्र इन्दुः कुमुदबान्धवः ॥**

अमर० कां० १ व० ३ श्लो० १३।

**विधुः सुधांशुः शुभ्रांशुरोषधीशो निशापतिः।**
**अब्जो जैवातृकः सोमोग्लौर्मृगाङ्कः कलानिधिः ॥१४॥**
**द्विजराजः शशधरो नक्षत्रेशः क्षपाकरः ॥ १५॥**

हिमांशु १ चन्द्रमा २ चन्द्र ३ इन्दु ४ कुमुद बान्धव ५॥१३॥ विधु ६ सुधांशु ७ शुभ्रांशु ८ ओषधीश ९ निशापति १०



अब्ज ११ जैवातृक १२ सोम १३ ग्लौ १४ मृगाङ्क १५ कलानिधि १६॥१४॥ द्विजराज १७ शशधर १८ नक्षत्रेश १९ क्षपाकर २० ये चन्द्रमा के नाम हैं ॥१५॥ इस प्रमाण से "चन्द्रमाः" पद का चन्द्र अर्थ होता है। "चन्द्रमाः" यहाँ पर चन्द्रे मो डित् ॥उणा० पा० ४॥ इस उणादि सूत्र से असि होता है। प्रकट हुआ। अब यहाँ पर यह संदेह होता है कि पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह लिखा है कि

**चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्यो अजायत।**
**मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च प्राणाद्वायुरजायत ॥** ऋग्वे० अष्टक० ८ मण्डल० १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त० ९० मं० १३॥

चतुर्मुख ब्रह्मा के मन से चन्द्रमा हुआ, नेत्र से सूर्य उत्पन्न हुआ मुख से अग्नि और इन्द्र उत्पन्न हुए तथा प्राण से वायु उत्पन्न हुआ ॥१३॥

**चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्योअजायत।**
**मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च प्राणाद्वायुरजायत ॥**

अथर्व० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० ७॥

चन्द्रमा मन से प्रकट हुआ, सूर्य नेत्र से प्रकट हुआ, अग्नि और इन्द्र मुख से प्रकट हुए और वायु प्राण प्रकट हुआ ॥७॥ इस श्रुति के प्रमाण से पूर्वोक्त अर्थ होता है। नेत्र से। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "चक्षोः का अर्थ नेत्र से कैसे होता? इसका उत्तर यह है कि—

**लोचनं नयनं नेत्रमीक्षणं चक्षुरक्षिणी दृग्दृष्टीच ॥**

अमर० का० २ व० ६ श्लो० ९३ ॥

लोचन १ नयन २ नेत्र ३ ईक्षण ४ चक्षु ५ अक्षि ६ दृश् ७ दृष्टि ८ ये आँख के नाम हैं ॥९३॥ इस प्रमाण से चक्षोः"। पद का अर्थ नेत्र से होता है। "चक्षोः" यहाँ पर अदादि पठित "चक्षिङ् व्यक्तायांवाचि" इस धातु से ॥ चक्षेः शिच ॥ उणादि० पा० २ ॥ इस उणादि सूत्र करके उस होता है। आदित्य। यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "सूर्यं" शब्द का अर्थ आदित्य कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**सूरसूर्यार्यमादित्य द्वादशात्मदिवाकराः ।**
**भास्कराहस्करब्रध्न प्रभाकर विभाकराः ॥**

अमर० कां० १ व० ३ श्लो० २८ ॥

**भास्वद्विवस्वत्सप्ताश्वहरिदश्वोष्णरश्मयः ।**
**विकर्तनार्कमार्तण्डमिहिरारुणपूषणः ॥२९॥**
**द्युमणि स्तरणि र्मित्रश्चित्रभानुर्विरोचनः ।**
**विभावसुर्ग्रहपति स्त्विषांपतिरहर्पतिः ॥३०॥**
**भानुर्हंसः सहस्रांशुस्तपनः सविता रविः ॥३१॥**

सूर १ सूर्य २ अर्यमन् ३ आदित्य ४ द्वादशात्मन् ५ दिवाकर ६ भास्कर ७ अहस्कर ८ ब्रध्न ९ प्रभाकर १० विभाकर ११॥२८।



भास्वत् १२ विवस्वत् १३ सप्ताश्व १४ हरिदश्व १५ उष्णरश्मि १६ विकर्तन १७ अर्क १८ मार्तण्ड १९ मिहिर २० अरुण २१ पूषन् २२॥२९॥ द्युमणि २३ तरणि २४ मित्र २५ चित्रभानु २६ विरोचन २७ विभावसु २८ ग्रहपति २९ त्विषांपति ३० अहर्पति ३१॥३०॥ भानु ३२ हंस ३३ सहस्रांशु ३४ तपन ३५ सवितृ ३६ रवि ३७ ये सूर्य के नाम हैं ॥३१॥ इस अमरकोश के प्रमाण से "सूर्य" शब्द का अर्थ आदित्य होता है। भ्वादिपठित "सृगतौ" इस धातु से ॥ राजसूय सूर्यमृषोद्यरुच्यकुप्यकृष्टपच्यां व्यथ्याः॥३।१।११४॥ इस सूत्र से क्यप् और उत्त्व होकर 'सूर्य' शब्द निष्पन्न होता है। अथवा तुदादिपठित 'षू प्रेरणे' इस धातुसे पूर्वोक्त सूत्र से क्यप् तथा रुट् होकर "सूर्य" शब्द निष्पन्न होता है। प्रकट हुआ। "अजायत" यहाँ पर ॥ ज्ञाजनोर्जा ॥ ७।३।७९॥ इस सूत्र से जा होता है। कर्ण से। यहाँ पर यह संदेह होता है कि "श्रोत्र" शब्द का अर्थ कर्ण कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि ॥

**कर्णशब्दग्रहौ श्रोत्रं श्रुतिःस्त्री श्रवणं श्रवः ॥**

अमर० कां० २ व० ६ श्लो० ९४॥

कर्ण १ शब्दग्रह २ श्रोत्र ३ श्रुति ४ श्रवण ५ श्रवस् ६ ये कान के नाम हैं ॥९४॥ इस प्रमाण से "श्रोत्र" शब्द का अर्थ कर्ण होता है। पवन। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "वायु" शब्द का अर्थ पवन कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**श्वसनः स्पर्शनो वायुर्मातरिश्वा सदागतिः ।।**

अमर० कां० १ व० १ श्लो० ६१॥

**पृषदश्वो गन्धवहो गन्धवाहानिलाशुगाः ।**
**समीरमारुत मरुज्जगत्प्राण समीरणाः ॥६२॥**
**नभस्वद्वातपवन पवमानप्रभञ्जनाः ।६३॥**

श्वसन १ स्पर्शन २ वायु ३ मातरिश्वन् ४ सदागति ५॥६१॥ पृषदश्व ६ गन्धवह ७ गन्धवाह ८ अनिल ९ आशुग १० समीर ११ मारुत १२ मरुत् १३ जगत्प्राण १४ समीरण १५।।६२॥ नभस्वत् १६ वात १७ पवन १८ पवमान १९ प्रभंजन २० ये वायु के नाम हैं ।।६३।। इस प्रमाण से "वायु" शब्द का अर्थ पवन होता है। अदादिपठित "वा गति गन्धनयोः" इस 'धातु से' कृवापा जिमिस्वदिसाध्यशूभ्य उण् ॥ उणा० पा० १॥ इस उणादि सूत्र से उण् और ॥आतो युक् चिण्कृतोः ॥७।३।३३॥ इस सूत्र से युक् होकर "वायु" शब्द निष्पन्न होता है। और। प्राण। प्रकट हुए। अदादि पठित "अनप्राणने" इस धातु से। अनितेः ८।४।१९ इस सूत्र से ण होकर "प्राणः" पद निष्पन्न होता है। और मुख से अग्निदेव प्रकट हुए। भ्वादि पठित अगिगत्यर्थः" इस धातु से ।।अङ्गेर्नलोपश्च।। उणा० पा० ४।। इस उणादि सूत्र से "अग्नि" शब्द निष्पन्न होता है। "अग्निः" यहाँ पर ।। आद्युदात्तश्च ॥३।१॥ इस सूत्र से आदि उदात्त होता है। अग्नि शब्द का अर्थमेदिनी कोश में लिखा है कि—



**अग्निर्वैश्वानरेऽपि स्याच्चित्रकारव्यौषधौ पुमान् ॥**

मेदिनीको० ॥

वैश्वानर में और चित्रक औषधि में अग्नि शब्द का प्रयोग होता है ॥ जठरानल दावानल वडवानल भेद से अग्नि तीन प्रकार की होती है। जिससे शुक्लादिक रूप ग्रहण किया जाता है वह नेत्रेन्द्रिय है। जिससे शब्द ग्रहण किया जाता है वह कर्णेन्द्रिय है। यहाँ पर यह संदेह होता है कि आदित्य कितने हैं और कौन कौन हैं? इसका उत्तर म०भा० आदि० प० अ० ६५ श्लो० १५ तथा १६ में लिखा है कि—॥

**धाता मित्रोऽर्यमा शक्रो वरुणस्त्वंश एव च ।**
**भगो विवस्वान् पूषा च सविता दशमस्तथा ॥**
**एकादशस्तथा त्वष्टा द्वादशो विष्णुरुच्यते ।**
**जघन्यजस्तु सर्वेषामादित्यानां गुणाधिकः ॥१६॥**

धाता १ मित्र २ अर्यमा ३ शक्र ४ वरुण ५ अंश ६ भग ७ विवस्वान् ८ पूषा ९ सविता १० त्वष्टा ११ विष्णु १२ ये बारह आदित्य हैं। इनमें विष्णु नाम के आदित्य गुणाधिक होने से सबसे श्रेष्ठ हैं ।।१५।।१६।। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि तेज और वायु का लक्षण क्या है? इसका उत्तर लिखा है कि—

**(तेजो) रूपस्पर्शवत्** ।।वैशेषि० अध्या० २ आह्नि० १ सू० ३।। रूप और गर्म स्पर्शवाला तेज होता है ।।३।।

**स्पर्शवान् (वायुः)** वैशे० अ० २ अह्नि० १ सू० ४ ॥

केवल स्पर्शवाला वायु होता है ॥४॥ वह वायु उन्चास है और उनके नाम ये अधोलिखित हैं। सत्त्व ज्योति १ आदित्य २ सत्यज्योति ३ तिर्यग्ज्योति ४ सज्योति ५ ज्योतिष्मान् ६ हरित ७ ऋतजित् ८ सत्यजित् ९ सुषेण १० सेनजित् ११ सत्यमित्र १२ अभिमित्र १३ अरिमित्र १४ कृत १५ सत्य १६ ध्रुव १७ धर्ता १८ विधर्ता १९ विधारय २० ध्वान्त २१ धुनि २२ उग्र २३ भीम २४ अभियु २५ साक्षिप २६ ईदृक् २७ अन्यादृक् २८ यादृक् २९ प्रतिकृत ३० ऋक् ३१ समित ३२ संरम्भ ३३ ईदृक्ष ३४ पुरुष ३५ अन्यादृक्ष ३६ चेतस ३७ समिता ३८ समिदृक्ष ३९ मरुति ४० सरत ४१ देव ४२ दिश ४३ यजुः ४४ अनुदृक् ४५ साम ४६ प्रतिदृक्ष ४७ मानुष ४८ विश् ४९ ॥ वायु पुराण० अध्याय ६७ श्लो० १२३ से १३० पर्यन्त।

इस प्रकार से इस बारहवीं ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि— चतुर्मुख ब्रह्मा के मन से चन्द्रमा उत्पन्न हुआ और नेत्र से सूर्य उत्पन्न हुआ तथा कान से वायु और प्राण उत्पन्न हुए और मुख से अग्निदेव उत्पन्न हुआ ॥१२॥

## ॥ त्रयोदशी–ऋक् ॥

**नाभ्या आसीदन्तरिक्षं शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत**
**पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथालोकानकल्पयन्॥१३**

अन्वयार्थ—(नाभ्याः) नाभिस्थान से (अन्तरिक्षम्) सूर्याण्ड गोल के मध्य में स्थित अन्तरिक्ष (आसीत्) हुआ (शीर्ष्णः)

३



शिरसे (द्यौः) स्वर्ग (समवर्तत) प्रगट हुआ (पद्भ्याम्) चरणों से (भूमिः) पृथ्वी हुई (श्रोत्रात्) कान से (दिशः) संपूर्ण दिशायें उत्पन्न हुई [तथा] उसी प्रकार [लोकान्] पृथिव्यादिलोकों को [अकल्पयन्] कल्पना करते हुए ॥१३॥

विशेषार्थ—उस चतुर्मुख ब्रह्मा के। देह मध्यप्रदेशभूत [ढोंढ़ी] नाभि प्रदेश से। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "नाभि" शब्द के पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि – दिवादिपठित "णहबन्धने" इस धातु से ॥ नह्रोभश्च ॥ उणा० पाद० ४ ॥ इस उणादि सूत्र से इञ् और भ होकर "नाभि" शब्द निष्पन्न होता है। और "नाभि" शब्द के विषय में लिखा है कि – नाभिः स्यात्क्षत्रिये पुंसि। प्राण्यङ्गे तु स्त्रियां पुंस्यपि ॥ सिद्धान्त कौ० उणादि प्र० ॥ क्षत्रिय में पुंलिङ्ग नाभि-शब्द का प्रयोग होता है और प्राण्यङ्ग ढोंढ़ी में पुलिङ्ग तथा स्त्रीलिंग दोनों नाभि शब्द का प्रयोग होता है ॥

**नाभिर्मुख्यनृपे चक्रमध्यक्षत्रिययोः पुमान्।**
**द्वयोः प्राणिप्रतीके स्यात्स्त्रिषु कस्तुरिकामदे ॥**

मेदिनी०

मुख्यनृप में, चक्रमध्य में और क्षत्रिय में पुंलिङ्ग नाभि शब्द का प्रयोग होता है प्राण्यङ्ग ढोंढ़ी में पुलिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग दोनों नाभि शब्द का प्रयोग होता है तथा कस्तूरि के मद में पुंलिङ्ग स्त्रीलिंग नपुंसक लिंग तीनों नाभि शब्द का प्रयोग होता है। इस कोश के प्रमाण से पूर्वोक्त "नाभि" शब्द का अर्थ होता है।

"नाभ्याः" यहाँ पर ॥ आण् नद्याः ७।३।११२॥ इस सूत्र से आट् और ॥आटश्च ॥६।१।९०॥ इस सूत्र से वृद्धि होती है। सूर्याण्डगोल के मध्य में स्थित अन्तरिक्षलोक। यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि—"अन्तरिक्ष" शब्द का पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**सूर्याण्डगोलयोर्मध्ये कोट्यः स्युः पञ्चविंशतिः।**

सूर्य और अण्डगोल के मध्य में पच्चीस कोटि हैं॥ इस आप्त वचन के प्रमाण से और॥

**नाभ्या आसीदन्तरिक्षं शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत।**
**पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथा लोकानकल्पयन्॥**

ऋग्वे॰ अष्ट॰ ८ मण्डल॰ १० अध्या॰ ५ अनुवा॰ ७ सूक्त॰ ९० मं॰ १४॥

चतुर्मुख की नाभि से अन्तरिक्ष हुआ शिर से स्वर्ग प्रकट हुआ चरणों से पृथ्वी कान से संपूर्ण दिशायें उत्पन्न हुईं उसी प्रकार भूरादि लोकों को कल्पना करते हुए॥ १४॥

**नाभ्या आसीदन्तरिक्षं शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत।**
**पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथा लोकाँनकल्पयन्॥**

अथर्वे॰ कां॰ १९ अनुवा॰ १ सू॰ ६ मं॰ ८॥ नाभि से अन्तरिक्ष उत्पन्न हुआ शिर से स्वर्ग उत्पन्न हुआ चरणों से पृथ्वी कान से सब दिशाएँ उत्पन्न हुईं उसी प्रकार समस्त लोकों को कल्पना किया॥ ८॥ इस श्रुति के प्रमाण से पूर्वोक्त अर्थ होता



है। प्रकट हुआ। तथा शिर से। "शीर्ष्णः" यहाँ पर ॥ अल्लोपोऽनः॥ ६।४।१३४॥ इस सूत्र से अ का लोप तथा ॥ रषाभ्यां नो णः समानपदे ॥ ८।४।१॥ इस सूत्र से णकार होता है। स्वर्ग। अब यहाँ पर शंका होती है कि "द्यौः" पद का स्वर्ग अर्थ कैसे होता है? इसका समाधान यह लिखा है कि—

**स्वरव्ययं स्वर्गनाकत्रिदिव त्रिदशालयाः।**
**सुरलोको द्योदिवौद्वे स्त्रियां क्लीबे त्रिविष्टपम्॥**

अमर॰ कां॰ १ व॰ १ श्लो॰ ६॥

स्वर् १ स्वर्ग २ नाक ३ त्रिदिव ४ त्रिदशालय ५ सुरलोक ६ द्यो ७ दिव् ८ त्रिविष्टप् ९ ये स्वर्ग के नाम हैं॥६॥ इस कोश के प्रमाण से "द्यौः" पद का अर्थ स्वर्ग होता है। "द्यौः" यहाँ पर॥ दिव औत्॥७।१।८४॥ इस सूत्र से औत् होता है। यह स्वर्ग शब्द उपलक्षण के द्वारा ऊपर के सब लोकों का वाचक है। प्रकट हुआ। 'समवर्त्तत' यहाँ पर भ्वादिपठित 'वृतुवर्तने' इस धातु से॥ अनद्यतनेलङ्॥३।२।१११॥ इस सूत्र से लङ् लकार होता है। चरणों से। पृथ्वी उत्पन्न हुई। यह भूमि शब्द उपलक्षण से नीचे के सबलोकों का वाचक है "पद्भ्यां भूमिः" यहाँ पर॥ ऊडिदं पदाद्यप्पु-म्रैद्युभ्यः॥६।१।१७१॥ इस सूत्र से उदात्तस्वर होता है। कान से। संपूर्ण आशाएँ उत्पन्न हुईं। यहाँ पर यह प्रश्न होता कि "दिशः" पद का अर्थ दिशा कैसे होता है? और दिशा किसको कहते हैं? इसका उत्तर यह है कि—

**दिशस्तु ककुभः काष्ठा आशाश्च हरितश्च ताः।**

अमर० कां० १ व० ३ श्लो० १ ॥

दिक् १ ककुभ् २ काष्ठा ३ आशा ४ हरित् ५ ये दिशा के नाम हैं ॥१॥ इस कोश के प्रमाण से "दिशः" पद का अर्थ आशा होता है ॥

**इत इदमिति यतस्तद् (दिश्यं लिङ्गम् )**

वैशेषि० अध्या० २ आह्नि० २ सू० १० ॥

**आदित्य संयोगाद्भूतपूर्वाद्भविष्यतो भूताच्च (प्राची)।**

॥२।२।१४॥ तथा

**(दक्षिणा) (प्रतीची) (उदीची) च ॥** २।२।१५॥

**एतेन दिगन्तरालानि व्याख्यातानि ॥** २।२।१६॥

यहाँ से यह है इस प्रकार के जो प्राच्यादि व्यवहार हेतु उसको दिशा कहते हैं ॥१०॥ यह दिशा शब्द उपलक्षण से सातो द्वीप का वाचक है। "दिशः" यहाँ पर ऋत्विग्दधृक्स्रग्दिगुष्णिगञ्चुयुजिक्रुञ्चां च ॥ ।३।२।५९॥ इस सूत्र से क्विन् प्रत्यय होता है। जैसा पूर्व कल्प में था। उसी प्रकार। "तथा" यहाँ पर ॥ प्रकारवचने थाल् ॥५।३।२३॥ इस सूत्र से थाल् प्रत्यय होता है। चौदह भुवनों को। यहाँ पर यह संदेह होता है कि "लोक" शब्द का अर्थ भुवन कैसे होता है और चौदह भुवन हैं इसमें क्या प्रमाण है? इसका उत्तर यह है कि—



**॥ लोकस्तु भुवने जने ॥** अमर कां० ३ व० ३ श्लो० २॥

भुवन में और जन में लोक शब्द का प्रयोग होता है॥२॥ इस प्रमाण से लोक शब्द का अर्थ भुवन होता है। तथा

**भुवनज्ञानं सूर्ये संयमात्** । योगद० अ० १ पा० ३ सू०२४

सूर्य में संयम करने से भुवन का ज्ञान होता है ॥२४॥ इस योग सूत्र के व्यास भाष्य में लिखा है कि—

**तस्य प्रस्तारः सप्तलोकास्तत्रावीचेः प्रभृति मेरुपृष्ठं यावदित्येवं भूर्लोको मेरुपृष्ठादारभ्याध्रुवात ग्रहनक्षत्रताराविचित्रोऽन्तरिक्षलोक स्ततःपरः स्वर्लोकः-पञ्चविधो माहेन्द्रस्तृतीयलोक स्चतुर्थः प्राजापत्यो महर्लोक स्त्रिविधो ब्राह्मः तद्यथा जनलोक स्तपोलोकः सत्यलोकइति**

॥ व्यासभाष्य० ॥ ऊपर उस भुवन का विस्तार सात लोक है। अवीचि नाम के स्थान से लेकर सुमेरु पर्वत की पीठ तक भूलोक है १ और सुमेरु की पीठ से लेकर ध्रुवपर्यन्त नक्षत्रादि कर के विचित्र अन्तरिक्ष लोक है २ तथा उससे परे पाँच प्रकार के स्वर्ग लोक हैं ३ और तृतीय माहेन्द्रलोक है तथा प्रजापति का चौथा महर्लोक है ४ और तीन प्रकार के ब्राह्मलोक हैं जन लोक ५ तपोलोक ६ और सत्य लोक ७ इस प्रकार से ये सात भुवन हैं। और भी वहाँ ही लिखा है कि—

**ततो महातलरसातलातलसुतलवितलतलातलपाताला-ख्यानि सप्त ॥** व्यासभा० ॥

इसके बाद नीचे महातल १ रसातल २ अतल ३ सुतल ४ वितल ५ तलातल ६ पाताल ७ ये सात भुवन हैं॥ ये सब मिलकर १४ भुवन हैं और ॥ सप्तद्वीपा वसुमती ॥ महाभाष्य० अ० १ पा० १ आह्नि० १ :। जम्बु १ प्लक्ष २ शाल्मलि ३ कुश ४ क्रौंच ५ शाक ६ पुष्कर ७ ये सात द्वीपों वाली पृथ्वी है ॥ १ ॥ इन सब भूरादिलोकों को। कल्पना करते हुए। अब यहाँ पर प्रश्न होता है कि—चतुर्मुख ब्रह्मा ने जैसे पहले बनाया था वैसे ही फिर भी बनाया इसमें क्या प्रमाण है। इसका उत्तर यह है कि—

**सूर्याचन्द्रमसौधाता यथापूर्वमकल्पयत् ।**
**दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो सुवः ॥**

नारायणो० मं० १४॥

ब्रह्मा ने जैसे पहले सूर्य को और चन्द्रमा को तथा स्वर्ग को और पृथ्वी को तथा अन्तरिक्ष आदिक को बनाया था वैसे ही पुनः सब वस्तुओं को बनाया ॥१४॥ इस से यह भी सिद्ध होता है कि सृष्टि का प्रवाह अनादि है इसमंत्र में चतुर्मुख ब्रह्मा से अन्तरिक्ष स्वर्ग पृथ्वी दिशा और सब भुवनों की उत्पत्ति कही गयी है। इस प्रकार से इस तेरहवीं ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि—चतुर्मुख ब्रह्मा की नाभि से अन्तरिक्ष लोक उत्पन्न हुआ और शिर से स्वर्ग लोक उत्पन्न हुआ तथा चरणों से पृथ्वी उत्पन्न हुई और कान से संपूर्ण दिशाएँ उत्पन्न हुईं, उसी प्रकार से चौदह भुवनों की निर्माण किये ॥१३॥

---



## चतुर्दशी—ऋक् ॥

**यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत**
**वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः ।१४।**

अन्वयार्थ—( यत् ) जिस समय में ( देवाः ) प्रजापति की इन्द्रियाँ (पुरुषेण) चतुर्मुखात्मक पुरुष रूप हविषा) हविः साकल्य द्वारा ( यज्ञम् , आत्मसमर्पण रूप मानस यज्ञ को (अतन्वत) विस्तार कियें उस समय में वसन्तः) वसन्त ऋतु (अस्य) इस मानस यज्ञ का ( आज्यम् ) घृत ( आसीत् ) हुआ ग्रीष्म।) ग्रीष्म ऋतु [इध्मः] इन्धन काठ हुआ और [ शरत् ] शरद् ऋतु [ हविः ] पुरोडाश हुआ । १४॥

विशेषार्थ—जिस समय में केवल चतुर्मुख के जन्म होने पर। प्रजापति की इन्द्रियाँ। उत्तर सृष्टि को सिद्ध करने के निमित्त बाह्यद्रव्य के उत्पन्न न होने के कारण चतुर्मुख पुरुष को ही हविष्य रूप संकल्प कर। यहाँ पर यह शंका होती है कि "देवाः" पद का इन्द्रियाँ अर्थ कैसे होता है। इसका समाधान यह है कि—

**॥ भगवन् कत्येव देवाः प्रजां विधारयन्ते ॥**

प्रश्नोप० प्रश्न० २ मं० १॥

हे भगवन् कितनी ही इन्द्रियाँ प्राणी के शरीर को धारण करती हैं ॥१॥ इस प्रश्नोपनिषद् के प्रमाण से "देवाः" पद का अर्थ इन्द्रियाँ होता है। "देवाः" यहाँ पर ॥ स्वोजसमोद्

ङसिभ्यामिभ्स्ङे भ्याम्भ्यस् ङसिभ्याम्भ्यस् ङसोसाम् ङ्योस्सुप् ॥४।१।२॥ इस सूत्र से जस् और ॥ विभक्तिश्च ॥१।४।१०४॥ इस सूत्र से विभक्ति संज्ञा होती है। चतुर्मुखात्मक पुरुषरूप। साकल्य से। यहाँ पर यह संदेह होता है कि "हविष्" शब्द का साकल्य अर्थ कैसे होता है। इसका उत्तर यह है कि—

**॥सान्नाय्यं हविः॥** अमर० कां० २ व० ७ श्लो० २७॥

सान्नाय्य १ हविष् २ ये साकल्य के नाम हैं ॥२७॥ इस प्रमाण से "हविष्" शब्द का अर्थ साकल्य होता है। जुहोत्यादि पठित "हु दानादनयोः" इस धातु से ॥ अर्चिशुचिहुसृपिच्छादिच्छर्दिभ्य इसिः ॥ उणा० पा० २ ॥ इस उणादि सूत्र से इस् प्रत्यय होकर "हविष्" शब्द निष्पन्न होता है "हविषा" यहाँ पर ॥ साधकतमं करणम् ॥१।४।४२॥ इस सूत्र से करण संज्ञा होकर कर्तृकरणयोस्तृतीया ॥२।३।१८॥ इस सूत्र से तृतीया विभक्ति होती है। आत्मसमर्पण रूपमानस यागको? यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "यज्ञ" शब्द का अर्थ याग कैसे होता है। इसका उत्तर यह है कि

**॥यज्ञः सवोऽध्वरो यागः सप्ततन्तुर्मखः क्रतुः॥**

अमर० कां० २ व० श्लो० १३॥

यज्ञ १ सव २ अध्वर ३ याग ४ सप्ततन्तु ५ मख ६ क्रतु ७ ये यज्ञ के नाम हैं ॥१३॥ इस प्रमाण से "यज्ञ" शब्द का अर्थ याग होता है। और



**यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत ।**
**वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः॥**

ऋग्वे० अष्ट० ८ मण्डल० १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त० ९० मं० ॥६

जिस समय में श्रोत्रादिक इन्द्रियाँ चतुर्मुखात्मक पुरुषरूप हवि द्वारा आत्म समर्पण रूप मानस यज्ञ को विस्तार किये उस समय में वसन्त ऋतु इस मानसयज्ञ का घृत हुआ तथा ग्रीष्म ऋतु इन्धन हुआ और शरद् ऋतु हविष्य हुआ ॥६॥

**यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत ।**
**वसन्तो अस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः ॥**

अर्थव० कां० १९ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं १० ॥

जिस समय पूर्वोक्त क्रम से इन्द्रियों ने उत्तर सृष्टि को सिद्ध करने के निमित्त बाह्यद्रव्य के उत्पन्न न होने के करण चतुर्मुखात्मक पुरुषस्वरूप को ही मन से हवि द्वारा संकल्प कर उस पुरुष हवि द्वारा मानस यज्ञ का विस्तार किया उस समय वसन्त ऋतु इस यज्ञ की घृतरूप कल्पना हुआ ग्रीष्म ऋतु इन्धन और शरद ऋतु हवि हुआ ॥१०॥ इस श्रुति के प्रमाण से पूर्वोक्त अर्थ होता है। विस्तार किये। "अतन्वत" यहाँ पर तनादिपठित "तनु विस्तारे" इस धातु से "तनादिकृञ्भ्य उः॥३।१। ७९ ॥ इस सूत्र से उ होता है। उस समय में। वसन्त ऋतु अर्थात् चैत्र वैशाखमास। इस मानसयज्ञ के। घृत। हुआ। यहाँ पर यह संदेह होता

हैं कि बसन्त ऋतु को ही घृतरूप से क्यों कल्पना किये। इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**हिमदग्धतृणाभूमिर्वसन्ते शोभते तृणैः।**
**गावश्च तृणभक्ष्येण दुह्यन्ते सुतरां तदा** ॥ पाद्मपु०॥

हिमसे दग्ध तृणवाली भूमि बसन्त ऋतु में घासों से शोभती है उस समय में गायें घास खाने से बहुत दूध देती हैं॥ इस से घृत अधिक होता है। अब यह प्रश्न होता है कि "आज्य" शब्द का अर्थ घृत कैसे होता है। इसका उत्तर यह है कि—

**घृतमाज्यं हविः सर्पिः** अमर० कां० २ व० ९ श्लो० ५२॥

घृत १ आज्य २ हविस् ३ सर्पिस् ४ ये घी के नाम हैं ॥५२॥ इस प्रमाण से ॥ "आज्य" शब्द का अर्थ घृत होता है। अदादि पठित "असभुवि" ईस धातु से अदिप्रभृतिभ्यः शपः ॥२।४।७२॥ इस सूत्र से लुक् होकर "आसीत्" निष्पन्न होता है। ग्रीष्मऋतु अर्थात् ज्येष्ठ आषाढ मास। इस मानसयज्ञ के। इन्धन। हुआ। यहाँ पर यह संदेह होता है कि ग्रीष्मऋतु को ही इन्धनरूप से क्यों कल्पना किये। और "इध्मः" पद का इन्धन अर्थ कैसे होता है। तथा इन्धन के लिये यज्ञियवृक्ष कौन कौन से हैं। इसका उत्तर यह है कि—

**ग्रीष्मकाले पलाशेध्मान् हविष्यन्ति महर्षयः।**
**ये च संवत्सरं सत्रमासते भवशान्तये॥** पाद्म० ॥

जो महर्षि संसार की शान्ति के लिये संवत्सर यज्ञ को करते



हैं वे सब ग्रीष्म ऋतु में पलाश के काष्ठ को हवन करते हैं॥ इस प्रमाण से ग्रीष्म ऋतु में इन्धन अधिक होता है। इससे ज्येष्ठ आषाढ को इन्धन कल्पना किये हैं। और ।

**॥इन्धनं त्वेध इध्ममेधः समित् स्त्रियाम्॥**

अमर० कां० २ व० ४ श्लो० १३॥

इन्धन १ एध २ इध्म ३ एधस् ४ समित् ५ ये ईन्धन के नाम हैं॥१३॥ इस प्रमाण से 'इध्मः' पद का इन्धन अर्थ होता है।

**॥ पलाशफल्गुन्यग्रोधाः प्लक्षाश्वत्थविकङ्कताः।**
**उदुम्बरस्तथा बिल्वश्चन्नो यज्ञियाश्च ये॥**
**सरलो देवदारूश्च शालश्च खदिरस्तथा।**
**समिदर्थे प्रशस्ताः स्युरेते वृक्षा विशेषतः॥**
**ग्राह्याः कंटकिनश्चैवं यज्ञिया एव केचन।**
**पूजिताः समिदर्थेषु पितृणां वचनं यथा॥**
**निवासा ये च कीटानां लताभिर्वेष्टिताश्च ये।**
**अयज्ञिया गर्हिताश्च वल्मीकैश्च समावृताः॥**
**शकुनीनां निवासाश्च वर्जयेत्तान् महीरुहान्।**
**अन्यांश्चैवं विधान् सर्वान् यज्ञियांश्च विवर्जयेत्॥**

वायुपुराण०॥

पलाश १ फल्गु २ न्यग्रोध ३ पाकड़ ४ पीपल ५ विकङ्क ६ गूलर ७ श्रीफल ८ चन्दन ९ सरल १० देवदारु ११ शाल १२

खैर १३ ये वृक्ष यज्ञ के इन्धन के लिये विशेष रूप से प्रशस्त है और भी यज्ञ में ग्रहण करने योग्य जो कांट वाले वृक्ष हैं वे ईन्धन के लिये श्रेष्ठ हैं ऐसापितरों का वचन है। जिस वृक्ष मे कीट निवास करते हों तथा लताओं से वेष्टित हों दीमक लगे हों और जिस पर पक्षी विशेष निवास करते हों तथा इस प्रकार के अन्य वृक्षों को इन्धन के लिये यज्ञ में बरा देना चाहिये ॥ पूर्वोक्त यज्ञ के इन्धन के लिये वृक्ष हैं ॥ भ्वादिपठित "ग्रसु अदने" इस धातु से ॥ ग्रीष्मः ॥ उणा० पा० १॥ इस उणादि सूत्र से "ग्रीष्म" शब्द निष्पन्न होता है। और रूधादि पठित "ञि इन्धी दीप्तौ" इस धातु से ॥ इषि युधीन्धिदसि श्याधूसूभ्यो मक् ॥ उणा० पा० १॥ इस उणादि सूत्र से मक् होकर इध्म" शब्द निष्पन्न होता है। और शरद् ऋतु अर्थात् आश्विन और कार्तिक मास। इस मानस यज्ञ के। पुरोडाश नाम का हवि हुआ। इस मंत्र में सृष्टि यज्ञ कहा गया है। यह मुद्गलोपनिषद् में लिखा है कि—

**यत्पुरुषेणेत्यनया सृष्टियज्ञः समीरितः ॥**

मुद्गलो० मंत्र० ६ ॥

"यत्पुरुषेण" इस ऋचा से सृष्टि यज्ञ कहा गया है ॥६॥ इस प्रकार से इस चौदहवीं ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि जिस समय ये प्रजापति की इन्द्रियों में चतुर्मुखात्मक पुरुष रूप साकल्य से आत्म-समर्पण रूप मानस यज्ञ का विस्तार किया उस समय में वसन्तऋतु इस मानस यज्ञ का घृत हुआ, ग्रीष्मऋतु इन्धन हुआ और शरदऋतु पुरोडाश हुआ ॥ ४॥



## ॥ पञ्चदशी—ऋक् ॥

**सप्तास्यासन्परिधयस्त्रिः सप्त समिधः कृताः ।**
**देवा यद्यज्ञं तन्वाना अबध्नन्पुरुषं पशुम् ।१५।**

अन्वयार्थ—(यत्) जिस समय में (देवाः) पूर्वोक्त प्रजापति की इन्द्रियों ने (यज्ञम्) देवता का उद्देश्य से द्रव्य त्याग रूप मानस यज्ञ को (तन्वानाः) विस्तार करते हुए (पुरुषम्) चतुर्मुखात्मक पुरुष को (पशुम्) पशु रूप से (अबध्नन्) भावित करके हृदय रूप यूप में अध्यवसाय रूप रशना से बाँधा तब (अस्य) इस संकल्पित आत्म-समर्पण रूप मानस यज्ञ के (सप्त) सात गायत्री आदि छन्द अथवा आहवनीय की तीन तथा उत्तर वेदी की तीन और आदित्य ये सात (परिधयः) वृत्त की गोलाई या परिधि (आसन्) हुईं (त्रिःसप्त) पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच तन्मात्रा पाँच महाभूत और एक मन ये इक्कीस अथवा बारह महीने पाँच ऋतु तीन लोक और यह सूर्य ये ईक्कीस (समिधः) यज्ञ के काष्ठ (कृताः) किये गये ॥१५॥

विशेषार्थ—जिस समय में। पूर्वोक्त प्रजापति ब्रह्मा के कर्णादिक इन्द्रियों ने। देवता का उद्देश्य से द्रव्य त्याग रूप आत्म समर्पण याग को। विस्तार करते हुए। चतुर्मुखात्मक पुरुष को। पशु रूप से। भावित करके। हृदय रूप यूप में अध्यवसाय रूप रशना से अथवा मूल प्रकृति रूप यूप में भगवदाज्ञा रूप रस्सी से बाँधा। "अबध्नन्" यहाँ पर क्र्यादि पठित

"बन्ध बन्धने" इस धातु से ॥ क्र्यादिभ्यःश्ना ।।३।१।८१ इस सूत्र से श्ना और ॥ श्नाभ्यस्तोरातः ।।६।४।११२ ॥

इस सूत्र से आकार का लोप होता है। तब। इस संकल्पित आत्मसमर्पण रूप मानस यज्ञ के चौबीस अक्षरों की गायत्री १ अट्ठाईस अक्षरों का उष्णिक् २ बत्तीस अक्षरों का अनुष्टुप् ३ छत्तीस अक्षरों की बृहती ४ चालीस अक्षरों की पंक्ति ५ चौवालीस अक्षरों का त्रिष्टुप् ६ अड़तालिस अक्षरों को जगती ७ ये सात छन्द अथवा ऐष्टिक आहवनीय की तीन उत्तर वेदी की तीन और आदित्य ये सात। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि पूर्वोक्त गायत्री आदिक अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह लिखा है कि—

**गुप्त्यै वा अभितः परिधयो भवन्त्यथै तत्सूर्यमेव पुरस्तादगोप्तारं करोति।** शतपथ ० ॥

रक्षा के लिये चारो तरफ से परिधि होती है और यह आगे गोप्ता सूर्य को ही करती है ॥

**तत एते आदित्यसहिताः सप्त परिधयोत्र सप्तछन्दोरूपाः॥**

शतपथ० ॥

उससे ये आदित्य सहित सात परिधियाँ यहाँ पर गायत्री आदिक सात छन्द हैं ॥

**उत्तरवेदिपरिधयस्त्रयः आहवनीयस्य त्रयः आदित्यः सप्तमः।**

शतपथ० ॥



उत्तर वेदी की परिधि तीन तथा आहवनीय की तीन और आदित्य सातवाँ ॥ ये सात हैं ॥

**सप्तास्यासन्परिधयस्त्रिःसप्त समिधः कृताः।**

**देवा यद्यज्ञं तन्वाना अबध्नन्पुरुषं पशुम् ॥**

ऋग्वे० अष्टक० ८ मण्डल० १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त० ६० मं० १५॥

जिस समय ब्रह्मा की इन्द्रियों ने मानसयज्ञ को विस्तार करते हुए चतुर्मुख पुरुष को पशुरूप से भावित कर के बान्धा उस समय इस आत्मसमर्पण रूप मानस यज्ञ के सात गायत्री आदि छन्द अथवा आहवनीय की तीन उत्तर वेदी को तीन और सूर्य ये परिधि हुई और बारह महीने पाँच ऋतु तीन लोक तथा यह आदित्य ये इक्कीस अथवा पाँच ज्ञानेन्द्रिय पांच कर्मेन्द्रिय पांच महाभूत पांच तन्मात्रा और मन ये इक्कीस मानस यज्ञ के काष्ठ किये गये ॥१५॥

**सप्तास्यासन्परिधयस्त्रिःसप्त समिधः कृताः।**

**देवा यद्यज्ञं तन्वाना अबध्नन्पुरुषं पशुम् ॥**

अथर्व० कां० १६ अनुवा० १ सूक्त० ६ मं० १५॥

इन प्रमाणों से पूर्वोक्त अर्थ श्रुति का होता है। भ्वादिपठित 'षप समवाये' इस धातु से ॥ सप्यशूभ्यां तुट्च ॥ उणा० पाद१॥ इस उणादि सूत्र से "सप्तन्" शब्द निष्पन्न होता है और "सप्त" यहाँ पर ॥ ष्णान्ता षट् ॥१।१।२४॥ इस सूत्र से षट् संज्ञा तथा

॥षड्भ्यो लुक् ॥ ७।१।२२॥ इस सूत्र से लुक् होता है। आहवनीय आदिक की प्रथम मेखले के उपर मे रक्खी हुई मेखला के बराबर विस्तृत काष्ठ अथवा यज्ञ के वृक्षों की शाखा परिधि हुई। यहाँ पर प्रश्न होता कि "परिधि' शब्द का अर्थ पूर्वोक्त कैसे होता है ? इसका उत्तर यह है कि—

**आहवनीयादीनां त्रिषु पार्श्वेषु प्रथम मेखलाया उपरि निधीयमानानि मेखलापरि मितायामानि काष्ठानि परिधय उच्यन्ते ॥** पुरुषसूक्तमा० ॥

आहवनीय आदिक के तीनों पार्श्वमें पहली मेखलाके उपरमें रक्खी हुई मेखला के बराबर विस्तृतकाष्ठों को परिधि कहते हैं ॥ इस पुषसूक्तभाष्य के प्रमाण से और ॥

**परिधिर्यज्ञियतरोः शाखायामुपसूर्यके ॥**

अमर० कां० ३ व० श्लो० ९७ ॥

यज्ञ के वृक्षों की शाखा में तथा सूर्य की चारो ओर के मण्डल में परिधि शब्द का प्रयोग होता है ।।६४॥ इस प्रमाण से परिधि शब्द का पूर्वोक्त अर्थ होता है। और भी लिखा है कि—॥

**इध्मस्तु द्विगुणः कार्यः परिधिस्त्रिगुणः स्मृतः**
**स्मार्ते प्रादेश इध्मो वा द्विगुणः परिधिस्ततः ॥** कातीय०॥

इन्धन द्विगुण करने योग्य है और परिधि त्रिगुण कही गयी है। स्मार्त कार्य में प्रादेशमात्र इन्धन कहा गया है और उससे दूनी परिधि कही गयी है। "परिधिः" यहाँ पर ॥ उरसगें घोः किः



॥३।३।९२॥ इस सूत्र से पहले कि प्रत्यय होता है। अथवा लवण १ इक्षु २ सुरा ३ सर्पिः ४ दधि ५ क्षीर ६ उदक् ७ ये सात समुद्र यज्ञ की परिधि हुए, कारण कि भारत खण्ड में मानस यज्ञ हुआ है। इससे आज भी इसी खण्ड में प्रायः यज्ञ होते हैं। अगहन १ पूष २ माघ ३ फाल्गुन ४ चैत्र ५ वैशाख ६ ज्येष्ठ ७ आषाढ़ ८ श्रावण ९ भादो १० आश्विन ११ कार्तिक १२, हेमन्तऋतु १३ शिशिरऋतु १४ ग्रीष्मऋतु १५ वर्षाऋतु १६ शरद्ऋतु १७ भूर्लोक १८ भुवर्लोक १९ स्वर्लोक २० आदित्य २१ ये इक्कीस मानस यज्ञ की समिधा किये गये। अथवा श्रोत्र १ त्वचा २ चक्षु ३ रसना ४ घ्राण ५ वाक् ६ पाणि ७ पाद ८ उपस्थ ९ गुदा १० मन ११ शब्द १२ स्पर्श १३ रूप १४ रस १५ गन्ध १६ पृथ्वी १७ जल १८ अनल १९ वायु २० आकाश २१ ये ईक्कीस मानस याग की समिधा किये गये। "त्रिःसप्त' यहाँ पर ॥ द्वित्रिचतुर्भ्यः सुच् ॥५।४।१८॥ इस सूत्र से सुच् होता है। अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि यज्ञ में कितनी मोटी तथा लम्बी समिधा होनी चाहिये ? इसका उत्तर यह है कि—॥

**नाङ्गुष्ठादधिका ग्राह्या समित्स्थूलतया क्वचित् ।**
**न निर्मुक्तत्वचा चैव न सकीटा न पाटिता ॥** कात्यायन०॥

अङ्गुष्ठ से अधिक मोटी समिधा कभी नहीं ग्रहण करनी चाहिये और बिना छिलका के तथा कीटयुक्त और फारी हुई भी समिधा यज्ञ में नहीं ग्रहण करना चाहिये ॥

**प्रादेशान्नाधिका नोना नच शाखासमायुता ।**
**न सपर्णा न निर्वीर्या होमेषु तु विजानता ॥**

कात्यान० ॥

प्रादेश मात्र से अधिक या कम समिधा नहीं होनी चाहिये और शाखा तथा पत्रयुक्त नहीं होनी चाहिये और होम में विज्ञजन बिना वीर्य की भी समिधा को कभी नहीं ग्रहण करे' ॥

**प्रागग्राः समिधो देया स्ताश्च योगेषुपातितः ।**
**शान्त्यर्थेषु प्रशस्तार्द्रा विपरीता जिघांसति ॥**
**होतव्या मधुसर्पिर्भ्यां दध्ना क्षीरेण संयुता ।**
**प्रादेशमात्राः समिधो ग्राह्याः सर्वत्र चैव वा ॥**

कात्यायन० ॥

योग में पातित पहले अग्रभाग समिधा देनी चाहिये। शान्ति के लिये आर्द्र समिध प्रशस्त है। विपरीत समिधा मारने की इच्छा करती है। मधु, घृत, दधि और दुध से युक्त समिधा हवन करने योग्य है। सब यज्ञों में अंगुष्ठ प्रमाण मोटी और प्रादेशमात्र लम्बी समिधा ग्रहण करनो चाहिये ॥ इस मंत्र में यह भाव है कि जो कोई कुछ वस्तु याग में देता है वह नष्ट नहीं होती किन्तु अधिक होकर फिर दाता के निकट उपस्थित होती है। देवताओं ने इसको प्रकट कर दिया है। बारह मास को हवन करने से अधिक पुरूषोत्तम मास सहित तेरह मास लाभ



किया। पाँच ऋतु को हवन करने से बसन्त ऋतु सहित छः ऋतुएँ लब्ध हुईं। भूर्भुवः स्वः त्रिलोकी हवन करने से भूर्भुवः स्वः महः जनः तपः सत्य ये सात लोक लाभ किये। और इसी प्रकार एक आदित्य को हवन करने से मित्र, अर्यमा, भग, वरुण, अंशु, धाता, विवस्वान्, आदित्य, इन्द्र, पूषा, त्वष्टा, सविता, ये बारह लाभ हुए ॥ इस मंत्र में परिधि और समिधा का प्रतिपादन किया गया है। यह मुद्गलोपनिषद् में स्पष्ट लिखा है कि—

**सप्तास्यासन्परिधयः समिधश्च समीरिताः**

मुद्गलोपनि० मं० ६॥

"सप्तास्यासन्,, इस मंत्र में परिधि और समिधा कहे गये हैं ॥६॥' इस प्रकार से इस पन्द्रहवीं ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि—जिस समय चतुर्मुख ब्रह्मा की इन्द्रियाँ आत्मसमर्पण रुप मानस याग को विस्तार करते हुए तब चतुर्मुख पुरुष को पशुरुप से भावित करके हृदयरुप यूप में अध्यवसायरुप रस्सी से बान्धते हुए इस संकल्पित आत्मसमर्पणरूप मानस यज्ञ के सात गायत्री आदि छन्द अथवा आहवनीय के तीन तथा उत्तरवेदी की तीन और आदित्य ये सात वृत्त की गोलाई या परिधि हुई। पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच तन्मात्रा, पाँच महाभूत और एक मन ये इक्कीस अथवा बारह महीने पाँच ऋतु, तीन लोक और यह आदित्य ये इक्कीस मानसयाग की समिधा किये गये ॥१५॥

॥ षोडशी ऋक् ।

**यज्ञेनयज्ञमयजन्त देवास्तानिधर्माणि प्रथमान्यासन्**
**तेह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति**
**देवाः ॥ १६ ॥**

॥ इति शुक्लयजुर्वेदोक्तं पुरुषसूक्तं सम्पूर्णम् ॥

अन्वयार्थ—(देवाः) प्रजापति की इन्द्रियाँ अथवा मुमुक्षुलोग (यज्ञेन) यजनीय देवता के उद्देश्य से द्रव्यत्यागरूप कर्म से अथवा प्रणव करके आत्मसमर्पणरूप मानस याग से (यज्ञन्) परब्रह्म भगवन्नारायण को (अयजन्त, आत्मसमर्पण द्वारा पूजन करते हुए (तानि) वे आत्मसमर्पणरूप (धर्माणि) संसार को धारण करने वाले वेदविहित-धर्म (प्रथमानि) सर्वप्रधान या मुख्य (आसन्) कल्पान्तर अथवा युगान्तर में हुए (यत्र) जिस वैकुण्ठ लोक में (पूर्वे) पुरातन (साध्याः) प्राप्यभूत अथवा साध्यनाम वाले (देवाः) सर्वदा भगवत्स्तुतिपरायण अनन्त गरुड विष्वक्सेन आदिक नित्य जीव (सन्ति) स्थित रहते हैं। (ते) वे पूर्वोक्त आत्मसमर्पण रूप मानस याग करने वाले (महिमानः) उपासक महात्मा अथवा परब्रह्म की पूजा करनेवाले (नाकम्) नित्य निरतिशयानन्दकवान-स्वरूप वैकुण्ठलोक को (ह) प्रसिद्ध या निश्चय करके (सचन्त) प्राप्त होते हैं ॥१६॥

विशेषार्थ—चतुर्मुखब्रह्मा की इन्द्रियाँ अथवा मुमुक्षु पुरुष



अब यहाँ पर यह प्रश्न होता है की "देवाः" पद का अर्थ मुमुक्षु कैसे होता है ? इसका उत्तर यह है कि—

**अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम् ।**
**परं भावमजानन्तो ममभूतमहेश्वरम् ॥**

भ० गी० अ० ९ श्लो० ११।

**मोघाशा मोघकर्माणो मोघज्ञाना विचेतसः ।**
**राक्षसीमासुरीं चैव प्रकृतिं मोहिनीं श्रिताः ॥ १२॥**

मेरे परम भावको न जाननेवाले मूढ लोग मनुष्य का शरीर धारण करने वाले मुझ सम्पूर्ण भूतों के महान् ईश्वर को तुच्छ समझते हैं अर्थात् अपनी योगमाया से संसार के उद्धार के लिये मनुष्य रूप में विचरते हुए मुझ परमेश्वर को साधारण मनुष्य मानते हैं ॥११॥ वे व्यर्थ आशा, व्यर्थ कर्म और व्यर्थ ज्ञानवाले विक्षिप्तचित्त अज्ञानी जन राक्षसी आसुरी और मोहिनी प्रकृति को ही धारण किये रहते हैं ॥१२॥ इस श्रीमद्भगवद्गीता के वचन से भगवद्विद्वेषी और भगवद्विमुख असुर स्वभाव के ज्ञात होते हैं। और

**महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ।**
**भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम्**

भ० गी० अ० ९ श्लो० १३॥

परन्तु हे कुन्ती पुत्र दैवी प्रकृति के आश्रित महात्मा जन मुझको सब भूतों का सनातन कारण और नाश रहित अक्षर स्वरूप जानकर अनन्य मन से युक्त होकर भजते हैं ॥१३॥ इस

भगवद्गीता की सूक्ति से भगवदभिमुख भक्त देव प्रकृति के स्पष्ट अवगत होते हैं। तथा ॥

**दैवीसंपद्विमोक्षाय निबन्धायासुरी मता ॥**

**द्वौ भूतसर्गौ लोकेऽस्मिन्दैव आसुर एव च ॥ ६ ॥**

भ० गी० अ० १६ श्लो० ५ ॥

दैवी सम्पदा मुक्ति के लिए और आसुरी सम्पदा बाँधने के लिये मानी गयी है ॥५॥

हे अर्जुन इस लोक में भूतों की सृष्टि यानी मनुष्य समुदाय दो ही प्रकार का है एक तो देव और दूसरा आसुर ॥ ॥इस वचन से मुमुक्षु देव सर्ग के हैं ॥ विष्णुभक्ति परोदेवो विपरीतस्तथासुरः ॥ विष्णुभगवान की भक्ति में जो तत्पर है वह देव है और जो विष्णु भगवान् की भक्ति से रहित है वह असुर है ॥

**देवा भगवदाज्ञानुवृत्तिशीलाः ॥**

भ० गी० अ० १६ श्लो० ३ रामानुजभाष्य० ॥

जो भगवदाज्ञानुवृत्तिशील हैं वे देव हैं ॥ इस आचार्य वचन से और

**यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन् ।**

**ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः॥**

ऋग्वे० अष्टक० ८ मण्डल० १० अध्या० ४ अनुवा० ७ सूक्त ९० मं० १६॥

मुमुक्षु पुरुष आत्मसमर्पणरूप मानसयागसे परब्रह्म नारायण



को पूजन करते हुए वे आत्मसमर्पणरूप मानस यज्ञ संसार को धारण करने वाले श्रेय धर्म पुरातन मुख्य हुए जिस वैकुण्ठलोक में पुराने प्राप्य भूत सर्वदा भगवत्स्तुति परायण अनन्त गरुडविष्वक्सेन प्रभृति जीव स्थित रहते हैं, वे आत्मसमर्पणरूप मानस याग करने वाले उपासक महात्मा वैकुण्ठ लोक को निश्चय करके प्राप्त होते हैं ॥ १६ ॥

**यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन् ।**

**ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः।**

॥ अथर्व० काण्ड० ७ अनुवा० १ सूक्त० ५ मं० १॥ इन पूर्वोक्त प्रमाणों से "देवाः" पद का अर्थ मुमुक्षु होता है। यज्ञनीय देवतोद्देश्यकद्रव्यत्यागरूप कर्म से। अथवा परमपुरुष उद्देश्यक प्रणव करणक आत्मसमर्पणरूप मानसयाग से। परब्रह्म नारायणको। यहाँ पर यह संदेह होता है कि "यज्ञ" शब्द का अर्थ नारायण कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—

**यज्ञो वै विष्णु ॥ शतपथ० ॥**

यज्ञ निश्चय करके नारायण को कहते हैं ॥ इस श्रुति के प्रमाण से तथा ॥

**॥ यज्ञो यज्ञपति र्यज्वा यज्ञांगो यज्ञवाहनः ॥**

महाभा० अनुशासनपर्व० विष्णुसहस्रना० श्लो० १०४॥ यज्ञ १ यज्ञपति २ यज्वा ३ यज्ञांग ४ यज्ञवाहन ५ ये विष्णुभगवान् के नाम हैं ॥१०४॥ **अहं यज्ञः** ॥ भ० गी० अ० ९ श्लो० १६ ॥

मैं यज्ञ हूँ ॥ १६ ॥ इन प्रमाणों से "यज्ञ" शब्द का अर्थ नारायण होता है। "यज्ञम्" यहाँ पर ॥ कर्तुरीप्सिततमं कर्म ॥१।४।४६॥ इस सूत्र से कर्म संज्ञा तथा ॥ कर्मणि द्वितीया ॥ २।३।२॥ इस सूत्रसे द्वितीया होती है। भगवान् को उद्देश्य करके आत्मसमर्पणरूप मानसयाग को करते हुए। यहाँ पर यह शंका होती है कि पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है? इसका समाधान यह लिखा है कि—

**यागसाधनभूतेन स्वात्मना मेध्यमीश्वरम् ।**
**अयजंस्तानि धर्माणि प्रथमानीति नः श्रुतम् ॥**

मुमुक्षु लोग यज्ञ के साधनभूत अपनी आत्मा से मेध्य परब्रह्म नारायण को उद्देश्य करके आत्मसर्पणरूप मानसयाग को करते हुए वे आत्मसमर्पण रूपधर्म मुख्य पहले था ऐसा आचार्यों से हम सुने हैं। इस वेदोपबृंहण का श्लोक से पूर्वोक्त अर्थ होता है। "अयजन्त" यहाँ पर ॥ अनद्यतने लङ् ॥ ३।२। १११ ॥ इस सूत्र से लङ् होता है। वे आत्मसमर्पणरूप। सुकृत। यहाँ पर यह संदेह होता है कि "धर्म" शब्द का अर्थ सुकृत कैसे होता है तथा धर्म का लक्षण क्या है। इसका उत्तर यह है कि — भ्वादि पठित 'धृञ् धारणे" इस धातुसे ॥ अर्तिस्तुसुहु सृधृक्षिक्षुभायावा पदियक्षिनीभ्यो मन् । उणा० पा० १॥ इस उणादि सूत्र से "धर्म" शब्द निष्पन्न होता है और ॥

**॥ धर्मः पुण्ये यमे न्याये स्वभावाचारयोः क्रतौ ।**

विश्वको० ॥ पुण्य में, यम में, न्याय में, स्वभाव में, आचार में तथा क्रतु में धर्म शब्द का प्रयोग होता है।



**स्याद्धर्ममस्त्रियां पुण्यश्रेयसी सुकृतं वृषः ॥**

अमर० कां० १ व० ४ श्लोक २४॥ धर्म १ पुण्य २ श्रेयस् ३ सुकृत ४ वृष ५ ये धर्म के नाम हैं ॥ २४ ॥ इस कोश के प्रमाण से "धर्म" शब्द का अर्थ सुकृत होता है ॥

**चोदना लक्षणोऽर्थो धर्मः ॥**

॥ मीमांसा० अध्याय १ पा० १ सू० २ ॥

प्रेरणा लक्षण अर्थ धर्म है २॥

**यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिस्सः ( धर्मः ) ॥**

वैशेषि० अ० १ आह्नि० १ सू० २॥

जिससे अभ्युदय औरनिःश्रेयस् सिद्धि हो वह धर्म है ॥ २ ॥

**धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः ।**
**धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्मलक्षणम् ॥**

मनु० अ० ६ श्लो० ६२॥

धीरता १ क्षमा २ दम ३ अन्याय से दूसरे का धन न लेना ४ पवित्रता ५ इन्द्रियों का रोकना ६ बुद्धि ७ आत्मज्ञान ८ सच्चा बोलना ९ और क्रोध नहीं करना १० ये दश धर्म के लक्षण हैं ॥ ९२ ॥ और धर्म के विषय में लिखा है कि—

**धर्मो विश्वस्य जगतः प्रतिष्ठा लोके धर्मिष्ठं प्रजा उपसर्पन्ति ।**
**धर्मेण पापमपनुदति धर्मे सर्वं प्रतिष्ठितं तस्माद्धर्मं परमं वदन्ति ॥**

॥ नारायणो० मं० ७९॥ समस्त जगत् की जो प्रतिष्ठा अर्थात् आश्रय है उस को धर्म कहते हैं। धर्मिष्ठ ही सर्वसाधारण के उपजीवन स्वरूप हैं। प्रजा धर्मात्मा के निकट गमन करती है। धर्म से पाप दूर होते हैं। सब कुछ धर्म में स्थापित है। इससे धर्म को सबसे उत्कृष्ट कहते हैं ॥ ७९ ॥

**धर्मं चर। धर्मान्न प्रमदितव्यम्।**

॥ तैत्तिरी० अध्या० १ वल्ली० १ अनुवा० ११ मं० १॥ धर्म को करो। धर्म से नहीं असावधान होना चाहिये ॥ १ ॥ "धर्माणि" यहाँ पर ॥ व्यत्ययो बहुलम् ॥ ३।१।८५॥ इस सूत्र से लिंग व्यत्यय होता है। सर्वप्रधान या मुख्य। यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि "प्रथम" शब्द का प्रधान अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—भ्वादिपठित "प्रथम प्रख्याने" इस धातु से ॥ प्रथेरमच् । उणा० पा० ५॥ इस सूत्र से "प्रथम" शब्द निष्पन्न होता है। और ॥

**प्रथमस्तु भवेदादौ प्रधानेऽपि च वाच्यवत् ॥**

मेदिनीको० ॥

आदि में और प्रधान में प्रथम शब्द का प्रयोग होता है ॥

**पुंस्यादिः पूर्वपौरस्त्यप्रथमाद्याः ॥**

॥ अमर० कां० ३ व० १ श्लोक० ८०॥ आदि १ पूर्व २ पौरस्त्य ३ प्रथम ४ आद्य ५ ये पहले के नाम हैं ॥ ८० ॥ (प्रथम)

**आदौ प्रधाने प्रथमः ॥** अमर० कां०३ व० ३ श्लोo १४४ ॥



आदि में तथा प्रधान में प्रथम शब्द का प्रयोग होता है ॥१४४॥ इस कोश के प्रमाण से "प्रथम" शब्द का प्रधान अर्थ होता है। "प्रथमानि" यहाँ पर ॥ प्रथमचरमतयाल्पार्धकतिपयनेमाश्च ॥ १।१।३३॥ इस सूत्र से विकल्प करके सर्वनाम संज्ञा होती है। कल्पान्तर या युगान्तर में हुए। अर्थात् कृतयुग में आत्मसमर्पणरूप धर्म ही सर्वप्रधान था। क्योंकि लिखा है कि— ॥

**आदौ कृतयुगे वर्णो नृणां हंस इति स्मृतः।**
**कृतकृत्याः प्रजा जात्या तस्मात्कृतयुगं विदुः ॥**
**वेदः प्रणव एवाग्रे धर्मोऽहं वृषरूपधृक्।**
**उपासन्ते तपोनिष्ठा हंसं मांमुक्तकिल्विषाः ॥**

॥ श्रीमद् भाग० स्कं० ११॥

पहले कृतयुग में मनुष्यों का हंस वर्ण कहा गया है। उस समय में जन्म से ही प्रजा कृतकृत्य होती थी जिससे कृतयुग जानते हैं। आदि में वेद प्रणव स्वरूप था और वृषभरूप धारण करने वाला मैं ही धर्म था। पापरहित तपोनिष्ठ मुमुक्षुजन हंस स्वरूप मुझको उपासना करते हैं ॥११॥ अर्थात्

**ओमित्यात्मानं युञ्जीत** ॥ नारायणो० मं० ७९॥

प्रणव से आत्म समर्पण करे ॥ ७९ ॥ यही सबसे श्रेष्ठ पुरातन धर्म पहले सत्ययुग में पूर्णरूप से था। जिस वैकुण्ठलोक में। "यत्र" यहाँ पर ॥ सप्तम्यास्त्रल ॥ ५।३।१०॥ इस सूत्र से त्रल् प्रत्यय होता है। पुरातन सर्वदा भगवान् के नित्यसंकल्प से

अस्खलित ज्ञानवाले। "पूर्वे" यहाँ पर ।। पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरा-परावराणि व्यवस्थायामसंज्ञायाम् ॥१।१।३४॥ इस सूत्र से वैकल्पिक सर्वनाम संज्ञा होती है। प्राप्यभूत अथवा साध्य नाम वाले। "साध्याः" यहाँ पर स्वादिपठित "राध साध संसिद्धौ" इस धातु से ।। ऋहलोर्ण्यत् ॥ ३।१।१२४ ॥ इस सूत्र द्वारा ण्यत् प्रत्यय होता है। सर्वदा भगवत् स्तुतिपरायण अनन्त, गरुड विष्वक्सेन आदिक नित्यजीव। यहाँ पर यह संदेह होता कि "देवाः" पद का अर्थ स्तुतिपरायण कैसे होता है? इसका उत्तर यह कि "दिव्यन्ति स्तुवन्ति" इस विग्रह में दिवादि पठित "दिवु क्रीडा विजिगीषा व्यवहारद्युतिस्तुतिमोदमदस्वप्नकान्ति—गतिषु" इस स्तुत्यर्थक धातु से ।। नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः ।।३।१।१३४।। इस सूत्र करके निष्पन्न "देवाः" होता है। इससे पूर्वोक्त अर्थ "देवाः" पद का होता है। स्थित रहते हैं। "सन्ति" यहाँ पर ।। श्नसोरल्लोपः ।। ६।४।१११।। इस सूत्र से अकारका लोप होता है। वे पूर्वोक्त आत्मसमर्पणरूप मानसयज्ञ करने वाले। उपासक महात्मा अथवा परब्रह्म नारायण को पूजा करने वाले। भ्वादिपठित "मह पूजायाम्" इस धातु से "महिमन्" शब्द निष्पन्न होता है "महिमानः" यहाँ पर ।। सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ ।। ६।४।८।। इस सूत्र से दीर्घ होता है। नित्यनिरतिशयानन्दैकतानस्वरूपवैकुण्ठलोकको। यहाँ पर यह प्रश्न होता है कि—"नाकम्" पदका पूर्वोक्त अर्थ कैसे होता है? इसका उत्तर यह है कि—



**कं सुखं च प्रकीर्तितम्** ।। एकाक्षरीको० श्लो० ७ ॥

क सुख को कहते हैं ।। ७ ।। और "न कम् अकम्" इस व्युत्पत्ति में ।। नञ् ।। २।२।६।। इस सूत्र से समास होने पर ।। न लोपो नञः ॥ ६।३।७३ ।। इस सूत्र से न लोप होकर "अकम्" निष्पन्न होता है। जिसका दुःख अर्थ होता है। तथा। "अकं न विद्यते यत्र तन्नाकम्" इस व्युत्पत्ति में ।। नभ्राण्नपान्नवेदानासत्या नमुचि नकुल नख नपुंसकनक्षत्र नक्रनाकेषु प्रकृत्या ।।६।३।७५।। इस सूत्र से "नाकम्" निष्पन्न होता है। और इसके विषय में लिखा है कि—

**नाकोऽभ्रे रवौ स्वर्गे परमव्योम्नि च स्मृतः ।**

निघण्टु ।।

आकाश में १ सूर्य में २ स्वर्ग में ३ और परम व्योमवैकुण्ठलोक में ४ नाक शब्द का प्रयोग होता है।। इस प्रमाण से "नाकम्" पद का पूर्वोक्त अर्थ होता है। प्रसिद्ध है कि। सेवन करते हैं या प्राप्त होते हैं। भ्वादिपठित "षच सेचने सेवने च" इस धातु से अथवा "षच समवाये" इस धातु से ।। धात्वादेः षः सः ।। ६।१।६४ ।। इस सूत्र करके सकार और ।। कर्तरि शप् ।। ३।१।६८ ।। इस सूत्र से शप् होकर "सचन्ते" पद निष्पन्न होता है। और छान्दस होने से सचन्ते के स्थान में यहाँ पर "सचन्त" पद हो गया है। इस मंत्र में संसार की सृष्टि का और मोक्ष का उपसंहार कहा गया है। यह मुद्गलोपनिषद् में लिखा है कि—

**यज्ञेनेत्युपसंहारः सृष्टे मोक्षस्य चेरितः ॥** मुद्गलो० मं० ६॥

"यज्ञेन" इस पुरुषसूक्त के मंत्र से सृष्टि का और मोक्ष का उपसंहार करा गया है ॥ ६ ॥ अब यहाँ पर अन्तिम यह प्रश्न होता है कि—आत्म समर्पणरूप मानसयाग में यजमान १ पत्नी २ इन्धन ३ वेदी ४ कुश ५ वेद ६ यूप ७ घृत ८ पशु ९ अग्नि १० दक्षिणा ११ होता १२ उद्गाता १३ अध्वर्यु १४ ब्रह्मा १५ दीक्षा १६ सोमपान १७ अवभृथस्नान १८ प्रभृति कौन हैं ? इस प्रश्न का उत्तर नारायणोपनिषद् में लिखा है कि—

**तस्यैवं विदुषो यज्ञस्यात्मा यजमानः श्रद्धा पत्नी शरीरमिध्म मुरोवेदि लोमानि बर्हि र्वेदः शिखा हृदयं यूपः काम आज्यं मन्युः पशु स्तपोऽग्नि र्दमः शमयिता दक्षिणा वाग्घोता प्राण उद्गाता चक्षु रध्वर्यु र्मनो ब्रह्मा श्रोत्रमग्नीद्यावद्ध्रियते सा दीक्षा यदश्नाति तद्धवि र्यत्पिबति तदस्य सोमपानं यद्रमते तदुपसदो यत्संचरत्युपविशत्युत्तिष्ठते च स प्रवर्ग्यो यन्मुख तदाहवनीयो या व्याहृति राहुति र्यदस्य विज्ञानं तज्जुहोति यत्सायँ प्रातरत्ति तत्समिधं यत्प्रातर्मध्यंदिन सायं च तानि सवनानि ये अहोरात्रे ते दर्शपूर्णमासौ येऽर्धमासाश्च मासाश्च ते चातुर्मास्यानि य ऋतुस्ते पशुबन्धा ये संवत्सराश्च परिवत्सराश्च तेऽहर्गणाः सर्ववेदसं वा एतत्सत्रं यन्मरणं तदवभृथ एतद्वै जरामर्यमग्निहोत्रं सत्रं य एवं विद्वानुदगयने प्रमीयते देवानामेव महिमानं गत्वादित्यस्य सायुज्यं गच्छत्यथ यो दक्षिणे प्रमीयते पितृणामेव महिमानं गत्वा चन्द्रमसः सायुज्यं सलोकतामाप्नोत्येतौ वै सूर्याचन्द्रमसौ महिमानौ ब्राह्मणो विद्वानभिजयति तस्माद्ब्रह्मणो महिमानमाप्नोति तस्माद्ब्रह्मणो महिमानम् ।** नारायणो० मं० ८० ॥



इस प्रकार से जानने वाला उस आत्मसमर्पणरूप यज्ञ की आत्मा यजमान है । श्रद्धा स्त्री है । शरीर इन्धन है । वक्षःस्थल वेदी है । रोम कुशा है । वेदज्ञान शिखा है । हृदय यूप है । काम घृत है । क्रोध पशु है । तपस्या अग्नि है । दमन शमयिता है । दक्षिणा वाणी है । होता प्राण है । उद्गाता नेत्र है । अध्वर्यु मन है । ब्रह्मा कान है । अग्नि जब तक धारण करता है वही दीक्षा है । जो भोजन करता वही वस्तु हविष्य है । जो पीता है वही इसका सोमपान है । जो रमण करता है वही उपसद है । जो चलता है तथा बैठता है और उठता है वही प्रवर्ग्य है । जो मुख है वही आहवनीय है । जो व्याहृति है वही आहुति है । जो इसका विज्ञान है वही हवन करता है । जो प्रातः काल और सायं काल भोजन करता है वही समिधा है । और प्रातःकाल मध्याह्नकाल तथा जो सायं काल

है वही तीन सवन हैं। जो दिन और रात हैं वही दर्श तथा पूर्णमास हैं। जो अर्धमास और मास है वही चातुर्मास्य है। जो ऋतु हैं वही पशु के बन्धन हैं। जो संवत्सर और परिवत्सर हैं वही अहर्गण हैं। तथा सबको यथार्थ जानना वही यह याग है। जो मरण है वही अवभृथ है। निश्चय करके इस जरा मरण रूप अग्निहोत्र यज्ञ को जो इस प्रकार के जानता है तथा उद्गयन में मरता है वह देवताओं की महिमा को पाकर आदित्य के सायुज्य को प्राप्त करता है। और जो दक्षिण में मरता है वह पितरों की महिमा को पाकर चन्द्रमा के सायुज्य सलोकता को प्राप्त करता है। निश्चय करके आत्मसर्पणयाग को जानने वाला ब्राह्मण सूर्य तथा चन्द्रमा की महिमा को जीत लेता है। और उस आत्मसर्पणरूप याग से परब्रह्म नारायण की महिमा को प्राप्त करता है ॥ ८० ॥ इस प्रकार के आत्मसमर्पणरूप यज्ञ करने वाला मुमुक्षु जन देहावसान में परमपद नित्यसूरिसेव्य त्रिपाद विभूति को पाकर नित्यसूरियों के साथ सच्चिदानन्द आनन्द कन्द परब्रह्म नारायण को अनुभव करते हैं। इस प्रकार से "माध्यन्दिनीय-पुरुषसूक्त" की अन्तिम सोलहवीं ऋचा का भावार्थ यह हुआ कि—प्रजापति की इन्द्रियाँ अथवा मुमुक्षु लोग यजनीय देवता का उद्देश्य करके द्रव्यत्यागरूप कर्म से अथवा प्रण करके आत्मसमर्पणरूप-मानसयज्ञ से परब्रह्म नारायण को आत्मसमर्पण द्वारा पूजन करते हुए वे आत्मसमर्पणरूप संसार को धारण करने वाले वेदविहितधर्म सर्वप्रधान मुख्य कल्पान्तर या युगान्तर में हुए जिस वैकुण्ठलोक में पुरातन प्राप्यभूत अथवा साध्यनाम वाले



सर्वदा भगवत्स्तुति परायण अनन्त गरुड विष्वक्सेन-प्रभृति नित्यसूरि स्थित रहते हैं, वे पूर्वोक्त आत्म समर्पण-रूपमानसयज्ञ करने वाले उपासक महात्मा अथवा परब्रह्म नारायण को पूजने वाले नित्यनिरतिशयानन्दैकतानस्वरूपवैकुण्ठलोक को प्रसिद्ध है कि निश्चय करके प्राप्त होते हैं या सेवन करते हैं ॥ १६ ॥

**श्रीवत्सवंशकलशोदधिपूर्णचन्द्रम् ।**
**श्रीकृष्णसूरिपदपङ्कजभृङ्गराजम् ॥**
**श्रीरङ्गवेङ्कटगुरूत्तमलब्धबोधम् ।**
**भक्त्या भजामि गुरुवर्यमनन्तसूरिम् ॥**

इति श्रीमद्वेदमार्गप्रतिष्ठापनाचार्योभयवेदान्तप्रवर्तकाचार्य्य
श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य - सत्सम्प्रदायाचार्य
जगद्गुरुभगवदनन्तपादीय श्रीमद्विष्वक्सेनाचार्य
त्रिदण्डिस्वामिविरचिता "मर्मबोधिनी"
समाख्य "माध्यन्दिनीय-पुरुषसूक्त"
भाषा व्याख्या

**❀ समाप्त ❀**